# जवाहर-साहित्य प्राप्ति स्थान

* **श्री जवाहर विद्यापीठ**
भीनासर ( बीकानेर–राजस्थान)

* **श्री अ. भा. साधुमार्गी जैन संघ**
समता भवन, बीकानेर–३३४००५

* **श्री जैन जवाहर मित्र-मण्डल**
महावीर बाजार,
ब्यावर (राजस्थान)

श्री जवाहर किरणावली—किरण—१०

# सम्यक्त्वपराक्रम

## ( भाग 3 )



प्रवचनकार

**पूज्य आचार्य श्री जवाहरलाल जी म. सा.**



सम्पादक

**श्री पं० शोभाचन्द्र भारिल्ल, न्यायतीर्थ**




प्रकाशक

**श्री जवाहर विद्यापीठ**

भीनासर (बीकानेर) राजस्थान

△ प्रकाशक—श्री जवाहर विद्यापीठ
भीनासर (बीकानेर) राजस्थान

△ द्वितीय संस्करण
जुलाई–१९७२
तृतीय संस्करण
दिसम्बर–१९८४
चतुर्थ संस्करण
जून–१९९४

△ आवरण : अमित भारती, बीकानेर

△ मूल्य : 14) रुपये

△ मुद्रक—
जैन आर्ट प्रेस
समता भवन, बीकानेर (राजस्थान)
पिन–३३४००५

25% छूट श्री जवाहर विद्यापीठ द्वारा

# प्रकाशकीय

25% छूट श्री ... मोहनलाल
चोरड़िया मद्रास एवं स्व. रंगलाल जी
... की पुण्य स्मृति में उनके सुपुत्र
श्री ... चंद बांठिया, मद्रास द्वारा

श्रद्धेय आचार्य श्री जवाहरलाल जी म. विश्व विभू-
ायों में एक उच्चकोटि की विभूति थे। अपने युग के
ांतदर्शी, सत्यनिष्ठ, तपोपूत संत थे। उनका स्वतंत्र चिंतन,
राग्य से ओतप्रोत साधुत्व, प्रतिभासंपन्न वक्तृत्वशक्ति एवं
क्ति योग से समन्वित व्यक्तित्व स्वपर कल्याण कर था।

आचार्य श्री के विचारों में मौलिकता तो थी ही,
ाथ ही उन्हें जन-जन के समक्ष रखने का भी साहस
ा। इसका पता इसी बात से लगता है कि वे अपने राष्ट्र
हण और राष्ट्र धर्म को साधु मर्यादा में भी भूले नहीं थे,
ल्कि खादी, अछूतोद्धार, देश भक्ति, राष्ट्रप्रेम एवं अल्पा-
भ महारंभ जैसे विचारों को अपने प्रवचनों में व्यक्त करते
हे।

आचार्य श्री मानवता के पुजारी थे। मानवता आपकी
ष्टि में सब से बड़ा धर्म था। दया, प्रेम, करुणा, परस्पर
हानुभूति मानवता के स्वाभाविक गुण हैं और जो मत या
ंप्रदाय इनके विरुद्ध प्रचार करने के साथ साथ आचा-
ात्मक रूप में अपनाने का दुराग्रह करता है, वह आपकी
ष्टि में मानवता का रोग रहा। उसका प्रबलतम विरोध
रना तथा उसे मिटा देना आप अपना कर्त्तव्य मानते थे।

आचार्य श्री की आगमों पर अटूट श्रद्धा थी। सर्वज्ञ
थन में अविश्वास करना अथवा यथेच्छा परिवर्तन करके
वार्थ पूर्ति के लिए माध्यम बनाना सह्य नहीं था। उनकी
ाणी में युगदर्शन की छाप थी, लेकिन प्रमाणभूत शास्त्रों

से किंचिन्मात्र भी इधर उधर नहीं होते थे। जितनी श्र
अडिग थी, उतने ही आचार के प्रति सजग थे। प्रस्
'सम्यक्त्व पराक्रम' इन्हीं महामहिम का प्रवचन संग्रह है

सम्यक्त्व पराक्रम उत्तराध्ययन सूत्र का सर्वोत्कृ
अध्ययन है। इसमें आध्यात्मिक विकास का सजीव उप
बताया गया है। पूज्य जवाहराचार्य ने अपने प्रवचनों
द्वारा इस अध्ययन की सरल से सरलतम व्याख्या कर
आशय को समझाने के लिए विशेष सुविधा जनक ब
दिया है। जिससे साधारण से साधारण पाठक अध्ययन
विशेषताओं को सरलता से समझ सकता है।

ज्योतिर्धर आचार्य के प्रवचनों को प्रकाशित क
का महत्तम कार्य श्री जवाहर विद्यापीठ के माध्यम से नि
तर चल रहा है।

आठवीं नौवीं किरण में श्री उत्तराध्ययन सूत्र
सम्यक्त्वपराक्रम अध्ययन के २० बोलों तक के व्याख्य
प्रकाशित हो चुके हैं। प्रस्तुत किरण में चौतीस बोलों त
का विवेचन आया है।

इसके हिन्दी एवं गुजराती के दो संस्करण
हितेच्छु श्रावक मंडल—रतलाम और जैन ज्ञानोदय सोसाइट
राजकोट द्वारा प्रकाशित हुए।

तत्पश्चात् श्री जवाहर विद्यापीठ से तीन संस्कर
प्रथम संस्था एवं द्वितीय, तृतीय धर्मनिष्ठ सुश्राविका बह
श्री राजकंवर बाई मालू, बीकानेर की तरफ से प्रकाशि
हुए। सत्साहित्य के लिए बहन श्री की निष्ठा चिर स्म

'य रहेगी ।

अब सम्यक्त्व-पराक्रम भाग एक से पांच तक का
ाशन राणावास हाल बेंगलोर एवं हुबली (कर्नाटक) के
ारिया परिवार की ओर से किया जा रहा है ।

'अणदा जी' के नाम से विख्यात स्व. सेठ श्री
नन्दमल जी सा. कटारिया के पांच पुत्र रत्नों-स्व. श्री
लतराम जी, स्व. श्री वनेचन्द जी, स्व. श्री हीराचंद जी
. श्री दीपचंदजी एवं स्व. श्री चुन्नीलाल जी की व्या-
ायिक, धार्मिक, सामाजिक, शैक्षणिक एवं पुण्यार्थ कार्यों
क्षेत्र में एक विस्तृत एवं यशस्वी परंपरा रही है । विद्य
ारी-राणावास की लगभग सभी शिक्षण संस्थाएं एवं आनंद
स्पीटल आपके आर्थिक एवं सक्रिय सहयोग से पुष्पित
ं पल्लवित हुए हैं ।

समता-विभूति आचार्य श्री नानेश का वि० स० २०३७
यशस्वी ऐतिहासिक राणावास-चातुर्मास कटारिया परि-
र के अथक प्रयास एवं तन, मन, धन के सहयोग से संपन्न
ा, जो चिर-स्मरणीय रहेगा ।

शासन प्रभावक, दक्षिणदीप श्री धर्मेश मुनि जी म.
. ठाणा तीन के हुबली चातुर्मास एवं दक्षिण प्रवास के
मय भी कटारिया परिवार का सक्रिय सहयोग अविस्मर-
ीय है । दक्षिण भारत में शासन-प्रभावना के संदर्भ
इस परिवार ने महत्त्वपूर्ण भूमिका का निर्वहन किया ।

सम्यक्त्व-पराक्रम के भाग तृतीय का चतुर्थसंस्करण
० श्रेष्ठीवर्य हीराचन्दजी सा. कटारिया एवं उनकी धर्म-

पत्नी श्री जड़ाव वाई कटारिया की पुण्य स्मृति में प्रकाशि
किया जा रहा है ।

श्री हीराचंदजी सा. के योग्य सुपुत्र श्री घीसूलाल
कटारिया अपने प्रतिष्ठान "शा. हीराचंद वनेचंद एन्ड क
हीरेपेठ–हुवली का अपनी यशस्वीकुल परंपरा के अनुसा
कुशल संचालन कर रहे हैं ।

आपने लक्ष्मी उपार्जन के साथ धार्मिक, शैक्षणि
सामाजिक एवं पारमार्थिक कार्यों में मुक्त हस्त से धन वि
र्जन कर लक्ष्मी का सदुपयोग भी किया है । लक्ष्मी
सदुपयोग करने के संस्कार आपको विरासत में तो मिले ह
साथ साथ धर्मपत्नी श्री पानी वाई का भी इस सद्कार्य
में आपको सदैव समर्पित सहयोग मिलता रहता है । उद
रमना श्री घीसूलाल जी सा. के पुत्र एवं पुत्रवधूएं–श्री म
द्रकुमार जी (शांता वाई), श्री मदनलाल जी (मनीषा वाई
एवं श्री सुनीलकुमार जी भी अपनी यशस्वी कुल परंपरा
अनुसार अपने आप को सत्पथ पर अग्रसर किये हुए हैं

पुत्रियां सरोज, संगीता एवं सीमा भी सेवा एवं
भावना के साथ जीवन को निर्मित कर रही है यह परि
एवं समाज के लिए गौरव का विषय है ।

आशा है भविष्य में भी संस्था को आपका सह
मिलता रहेगा ।

श्री जवाहर किरणावलियों के लिए अर्थ सह
इकट्ठा करने में समाज-सेवी श्री खेमचंद जी छल्ल
(गंगाशहर) ने मुख्य भूमिका का निर्वहन किया है ।

स्था उनके प्रति हार्दिक आभार प्रकट करती है ।

मुद्रण कार्य को यथाशीघ्र सम्पन्न करने हेतु जैन
लार्ट प्रेस के प्रभारी एवं सभी कर्मचारी भी धन्यवाद के
कत्र हैं ।

निवेदक

| | |
|---|---|
| **ालचन्द सेठिया** | **सुमतिलाल बांठिया** |
| अध्यक्ष | मन्त्री |

**श्री जवाहर विद्यापीठ, भीनासर ( बीकानेर )**



**25% छूट श्री जवाहर विद्यापीठ द्वारा**
**25% छूट श्री सागरमल मोहनलाल**
**चोरड़िया मद्रास एवं स्व. रंगलाल**
**का की पुन्य स्मृति में उनके सुपुत्र**
**सुगनचन्द घोका, मद्रास द्वारा**

## —: विषयसूची :—





# इक्कीसवां बोल

## परिवर्त्तमान



प्रतिप्रच्छना का विचार करने के पश्चात् यहां परिव-र्त्तना-पनावर्त्तना ( शास्त्र की आवृत्ति ) करने के विषय में विचार करना है। इस विषय में भगवान् से यह प्रश्न पूछा गया है—

## मूलपाठ

**प्रश्न—परियट्टणयाए णं भंते ! जीवे किं जणेइ ?**

**उत्तर—परियट्टणयाए णं वंजणाइं जणेइ, वंजणलद्धि च उप्पाएइ।**

## शब्दार्थ

प्रश्न—भगवन् ! सूत्र सिद्धान्त की आवृत्ति करने से जीव को क्या लाभ होता है ?

उत्तर—बार-बार सूत्र की आवृत्ति करने से विस्मृत व्यंजन (अक्षर) याद हो जाते हैं और उससे जीव को अक्षर-लब्धि और पदानुसारी लब्धि प्राप्त होती है।

## व्याख्यान

सूत्र की वाचना लेने के पश्चात् प्रतिपृच्छना द्वारा सूत्रों और अर्थ को असंदिग्ध बना लिया जाता है। मूल सूत्र और अर्थ की बार-बार आवृत्ति न की जाये अर्थात् उन्हें पुनः-पुनः फेरा न जाये तो सूत्र और अर्थ का विस्मरण हो

जाता है। अतएव सूत्र और अर्थ की आवृत्ति करते
चाहिए। यहां भगवान् से यह प्रश्न किया गया है कि
अर्थ को आवृत्ति करने से जीवात्मा को क्या लाभ होता

इस प्रश्न के उत्तर में भगवान् ने कहा है—सूत्र
अर्थ की आवृत्ति करने से व्यंजनों का लाभ होता है.
भूले हुए व्यंजन याद आ जाते हैं और साथ ही साथ
नुसारी लब्धि भी प्राप्त होती है।

जैसे दीपक पदार्थ को प्रकाशित करता है, उसी
व्यंजन भी भाव-पदार्थ को प्रकाशित करता है।
व्यंजक अर्थात् प्रकाशक है। जैसे अंधकार में रखी हुई
प्रकाश के अभाव में दृष्टिगोचर नहीं होती उसी
आत्मा व्यंजनों के ज्ञान के अभाव में वस्तु का ज्ञान
नहीं कर सकता। व्यजनों का ज्ञान होने से आत्मा
बातें जान सकता है। यह कहावत तो प्रचलित ही है
पढ़े-गुने के चार आंखें होती है, अर्थात् उसके दो
तो होते ही हैं, पर पढ़ने लिखने से हृदय के नेत्र भी
जाते हैं। हिन्दू शास्त्रों में महादेव को त्रिनेत्र अर्थात्
आंखों वाला बतलाया है। दो आंखें तो सभी के होत
मगर तीसरी आंख जिसे प्राप्त होती है, वह महादेव
जाता है। महादेव की तीन आंखो की कल्पना क्यों क
है, यह कहना कुछ कठिन है। मगर यह सरलतापूर्वक
जा सकता है कि हृदय की आंख बंद रखने वाला
कहलाता है और जो हृदय-चक्षु को खुला रखता है
महादेव हो जाता है। हृदय की आंख खुली होने प
अगर खराब काम किये जाएं तो कैसे कहा जा सक

इसकी हृदय की आंख खुली है ? वह तो मानों देखते भी अन्धा है। हाँ जो हृदय की आंख खुली रखकर कार्य में प्रवृत्ति करता है वह शिव अर्थात् कल्याणकारी जाता है।

भगवान् का कथन है कि सूत्र-सिद्धांत की परावर्त्तना आवृत्ति करने से विस्मृत व्यंजनों का स्मरण हो जाता यही नहीं वरन् व्यंजन की लब्धि भी उत्पन्न होती है। रों के मिलने से शब्द बनता है और शब्दों के मेल से य बनता है। सूत्र-सिद्धांत की आवृत्ति करते रहने से पदानुसारिणी लब्धि प्राप्त होती है कि जिससे एक र बोलने से पूरा शब्द और एक शब्द बोलने से पूरा य तथा एक वाक्य बोलने से दूसरा वाक्य बन सकता है जाना जा सकता है। अर्थात् एक पद सुनने से दूसरा बनाने की शक्ति आ जाती है। इस प्रकार की शक्ति नुसारिणी लब्धि से प्राप्त हो सकती है और यह ब्ध सूत्र-सिद्धान्त की आवृत्ति करते रहने से उत्पन्न ी है।

आवृत्ति न करने से किस प्रकार की हानि होती है? विषय में बचपन में सुनी हुई एक कहावत याद आ ती है। इस कहावत में गुरु शिष्य से पूछता है—

पान सड़े घोड़ा अड़े, विद्या वीसर जाय।
तवा पर रोटी जले, चेला किण काय॥

इस प्रश्न के उत्तर में चेला ने कहा, 'न फेरने से'। र्तात्–पान न फेरा जाये तो वह सड़ जाता है, घोड़ा न

फिराया जाये तो वह अड़ियल हो जाता है, विद्या न
जाये अर्थात् विद्या की आवृत्ति न की जाये तो वह वि
हो जाती है और यदि तवा पर डाली हुई रोट न फि
जाये तो वह जल जाती है। इस प्रकार सब वस्तुओं
फेरने की आवश्यकता रहती है। वास्तव में यह श्र
संसार ही परिवर्तनशील है। संसार का परिवर्तन न हो
संसार का अस्तित्व भी न रहे। बालक जन्म लेने के
यदि बालक ही बना रहे उसकी उम्र में तनिक भी
वर्तन न हो तो जीवन की मर्यादा कैसे कायम रह स
है? अतएव प्रत्येक वस्तु में परिवर्तन होते ही रहना चाहि
सूत्र की आवृति करते रहने से व्यंजनों की प्राप्ति होत
विस्मृत व्यंजन याद आ जाते हैं और पदानुसारिणी
उत्पन्न होने से, अक्षर से शब्द, शब्द से वाक्य और
से दूसरा वाक्य बनाने की शक्ति उत्पन्न होती है।
वाक्य सुनकर दूसरा वाक्य और पद सुनकर दूसरा
किस प्रकार बनाया जाता है, यह समझने के लिए
उदाहरण उपयोगी होगा—

एक बार राजा भोज ने एक आश्चर्यजनक
देखी उसने देखा–एक ब्राह्मण के घर उसके पिता
का श्राद्ध होने के कारण, उसने श्राद्ध के योग्य भोजनस
तैयार कराई। उस ब्राह्मण की ऐसी मान्यता थी कि
लोग कौवा बनकर आते हैं। इस विचार से वह कौवे
भोजन खिला रहा था। कौवे भोजन करने लगे।
ब्राह्मण की स्त्री भोजन की सामग्री बचाना चाहती
अतः कौवों को देखकर वह भय करने लगी। वह ब्रा
पत्नी भोजन-सामग्री बचाने के लिए ही ऐसा भय प्र

लगी मानो कौवों से डरती हो ।

राजा ने उस ब्राह्मणी को इस प्रकार दिनदहाड़े कौवों
ायभीत होते देखकर विचार किया—जो स्त्री दिन के
ा कौवों से डरती है, देखना चाहिए उसका चरित्र कैसा
इस प्रकार विचार कर राजा छिपे वेश में उस स्त्री
ारित्र का पता लगाने लगा ।

ब्राह्मण जब कौवों को भोजन खिला रहा था तब
की पत्नी कहने लगी—'मुझे कौवों का डर लगता है'
ा कहकर वह कांपने लगी । स्त्री को कांपते देखकर
के पति ने कहा—'अगर तुझे इतना डर लगता है तो
ौवों को खिलाना ही बंध कर देता हूं ।' इस तरह
ब्राह्मणी की मुराद पूरी हुई । अर्थात् भोजन-सामग्री
लेने के लिए उसने जो युक्ति रची थी, वह सफल हुई ।

रात्रि का समय हुआ । ब्राह्मणी नें बची हुई भोजन-
ाग्री एक डिब्बे में बन्द की और डिब्बा सिर पर रखकर
ना हुई उसका कोई जार पति नदी के दूसरे किनारे
ा था । ब्राह्मणी अपने जार के पास जाना चाहती थी
र बीच नदी आती थी और नदी में ग्राहमगर आदि
ुओं का भय था । उस स्त्री ने साथ लायी हुई भोजन-
ाग्री एक ओर नदी में फेंक दी । ग्राह-मगर आदि जन्तु
ान-सामग्री खाने में लग गये और वह नदी के परले पार
ी गई । अपने जार के पास पहुंच कर और मनोरथ पूर्ण
रके वापस लौटी । छिपे वेश में राजा भोज ने यह सब
टना देखी । राजा सोचने लगा मैं तो यह घटना जान
या हूं मगर इस प्रकार की घटनाएं घटती हैं, यह बात

लोग जानते हैं या नहीं, यह भी मालूम करना चाहि
इस प्रकार विचार कर उसने अपने पण्डितों की
में कहा—

दिवा काकस्य भयात्

अर्थात्—'दिन के समय काक से डरती है।' इ
कहकर उसने पण्डितों से कहा कि—अब आप लोग क
कि इससे आगे क्या होना चाहिए ? दूसरे पण्डित तो
रहे, मगर कालीदास ने कहा—

रात्रि तरति निर्मलजलं

अर्थात्–'वही रात्रि के समय जल में तैरती
यह सुनकर राजा ने कालीदास से कहा–

तत्र वसन्ति ग्राहादयो

अर्थात्–जल में तो ग्राह आदि जन्तु रहते हैं।
उत्तर में कालीदास ने कहा–

मर्म जानन्ति सासनीन्द्रिका?

अर्थात्—जो दिन में कौवों से डरती है और रा
नदी पार कर जाती है वह स्त्री ग्राह-मगर आदि ज
से बचने का उपाय भी जानती है।

जैसे कालीदास ने एक पद सुनाकर दूसरा पद
दिया, उसी प्रकार एक पद सुनकर दूसरा बना लेने की
पदानुसारिणी लब्धि प्राप्त होने से ही प्राप्त होती है
आलस्य करने से नहीं प्राप्त होती।

ा। शास्त्र कहता है—हे मुनियो ! अगर तुम सूत्र की ावृत्ति करते रहोगे तो तुम्हें पदानुसारिणी लब्धि प्राप्त ो। जैसे हथियार घिसते रहने से तीखा रहता है, उसी ार सूत्रविद्या की आवृत्ति करते रहने से आपकी विद्या तीक्ष्ण रहेगी।



# बाईसवां बोल

## अनुप्रेक्षा

सूत्र की परावर्त्तना के विषय में इक्कीसवां बोल कहा चुका है। अब अनुप्रेक्षा विषयक प्रश्न उपस्थित होता । सूत्र की आवृत्ति करने वाले को अनुप्रेक्षा करनी ही हिये। सूत्र और अर्थ के विषय में विचार करके, उसमें तत्त्व की खोज करना अनुप्रेक्षा है। केवल सूत्र पढ़ लेवें त्र से कुछ नहीं होता। कितने ही विद्वान ऐसे देखे या े जाते हैं, जिनका भाषण सुनकर लोग चकित हो जाते । मगर उनका आचरण देखा जाए तो आश्चर्य के साथ ही कहना पड़ता है कि जिनका भाषण इतना चमत्कारपूर्ण उनका यह आचरण है ! आचरण और भाषण में इस कार अन्तर होने का कारण यही है कि उन्हें असली पद्धति शिक्षा नहीं दी गई है अथवा उन्होंने शिक्षा की वास्त-विक पद्धति नहीं अपनाई है। इसीलिए जैनशास्त्र का कथन कि ली हुई सूत्रवाचना के विषय में पूछताछ-परिपृच्छना करो, ार-बार आवृत्ति करो और उस पर एकाग्रतापूर्वक चिन्तन

करो अर्थात् सूत्रार्थ का मनन करके विचार करो। ·
का मननपूर्वक विचार करने से अत्यन्त आनन्द का
होता है। इस प्रकार अनुप्रेक्षा में बड़ा ही आनन्द है
आनन्द का वर्णन नहीं किया जा सकता। उस आन
वही जान सकता है जो उसका अनुभव करता है।
अनुप्रेक्षा में अनिर्वचनीय आनन्द समाया है, उसके वि
भगवान् से यह प्रश्न किया गया है—

## मूलपाठ

प्रश्न—अणुप्पेहाए णं भंते ! जीव किं जणयइ

उत्तर—अणुप्पेहाए णं आउयवज्जाओ सत्त क
डीओ धणियबंधणबद्धाओ सिढिलबंधणबद्धाओप करेइ
कालठिइयाओ हस्सकालठिइयाओ पकरेइ तिव्वाणु
मंदाणुभावाओ पकरेइ, बहुप्पएसग्गाओ अप्पपएसग्गा
रेइ, आउयं च णं कम्मं सिय बंधइ सिय णो बंधई,
वेयणिज्जं च णं कम्मं नो भुज्जो भुज्जो उवचिणइ।
च णं अणवयग्गं व हमद्धं च उरंतसंसारकंतारं खि
वीइवयइ।

## शब्दार्थ

प्रश्न—भगवान् ! अनुप्रेक्षा (सूत्रार्थ के चिन्त
जीव को क्या लाभ होता है ?

उत्तर—जीव अनुप्रेक्षा रूप स्वाध्याय से आयु
छोड़ कर शेष सातों कर्मों की गाढ़ी बन्धी हुई प्रकृति
शिथिल करता है। अगर वह प्रकृतियां लम्बे काल
स्थिति वाली हों तो अल्पकालीन स्थिति वाली बनत

न्न रस वाली हों तो मंद रस वाली बनती है। बहुत शों वाली हों तो अल्प प्रदेश वाली बनती है। आयु र्म कदाचित् बन्धता है, कदाचित् नहीं बन्धता। अर्थात हले आयुकर्म न बन्धा हो तो बन्धता है, अन्यथा नहीं। साता वेदनीय कर्म नहीं बन्धता और वह जीव अनादि नन्त और चतुर्गति रूप अपार संसार को शीघ्र ही पार र लेता है।

## व्याख्यान

अनुप्रेक्षा (सूत्रार्थ का चिन्तन) करने से लाभ होता , यह बात प्रसिद्ध है। मगर शिष्य को गुरु के मुख से ान सुनने में आनन्द आता है। इसीलिए भगवान् से यह श्न किया गया है कि अनुप्रेक्षा करने से जीव को क्या ाभ होता है? इस प्रश्न के उत्तर में भगवान् नें जो कुछ हा है, उस पर विस्तार के साथ विचार करने का अभी मय नहीं है। अतएव संक्षेप में यही कहना पर्याप्त होगा क अनुप्रेक्षा करने से जीव को प्रसन्नता होती है और उससे से बड़ा लाभ होता है। अनुप्रेक्षा करने से जीव को बहि-ग आनन्द भी होता है। किन्तु शास्त्र बहिरंग आनन्द को ाभ नहीं समझता, अन्तरंग आनन्द को ही लाभ रूप मानता । अन्तरंग आनन्द ही सच्चा आनन्द है। लोग बाह्य ानन्द को आनन्द मानकर भ्रम में पड़े हैं पर शास्त्र ऐसी ूल किस प्रकार कर सकता है? वस्तुतः आत्मा को तो न्तरंग आनन्द और अन्तरंग लाभ की ही आवश्यकता है।

अनुप्रेक्षा करने से बुद्धि में और विवेक में जागृति ाती है। आप बुद्धि को बड़ी समझते हैं? या संसार के

पदार्थों को बड़ा समझते हैं ? बचपन में हमसे पूछा
था कि अकल बड़ी या भेंस ? मैं इस प्रश्न का उत्तर
करता था कि भेंस बड़ी नहीं, अक्ल बड़ी है। जब दो
पूछा जाता कि भेंस क्यों बड़ी नहीं और अक्ल क्यों
है ? तो मैं उत्तर देता—एक अकलमंद बहुत-सी भेंसों
चरा सकता है और कम अकल को एक ही भेंस मार सकत

इस प्रकार अन्य पदार्थों की अपेक्षा बुद्धि महान्
रेल, तार, वायुयान आदि का बुद्धि द्वारा ही आवि
हुआ है। अन्तरग और बहिरंग वस्तु में भी ऐसा ही
समझना चाहिए। अन्तरग वस्तु बुद्धि के समान है
बहिरंग वस्तु भेंस के समान है। ऐसा होते भी
किसे चाहते हैं ? आप बाह्य वस्तुओं को चाहते हैं या
रंग वस्तुओं को ? कहीं बाह्य वस्तुओं के लिए आप
के दुश्मन तो नहीं बन जाते ? अगर आप बुद्धि के दुश्म
बनते हो तो आपको उपदेश देने की आवश्यकता ही न
जहां रोग ही न हो वहां डॉक्टर की क्या आवश्यकता
और जहां रगड़े-झगड़े न हों वहां वकील की क्या ज
है ? इसी प्रकार अगर आप बुद्धि के शत्रु न बनते हो
हमें उपदेश देने की आवश्यकता ही क्यों पड़े ? जनता
उपदेश इसी कारण देना पड़ता है कि वे बुद्धि के शत्रु
कर खान-पान, पहनावा आदि में बाह्य पदार्थों को म
देते हैं और विवेक-बुद्धि को तिलांजलि दे बैठते हैं।
लोग सदैव विवेक बुद्धि से काम लेते हैं उनके लिए उ
की आवश्यकता ही नहीं रहती।

आप लोग शरीर पर पांच-छह कपड़े पहनते

न्तु क्या आपका शरीर इतने अधिक कपड़े पहनना चाहता
? विवेकबुद्धि कहती है कि शरीर को इतने वस्त्रों की
वश्यकता नहीं है, फिर भी लोग ध्यान नहीं देते और
धिक कपड़े लादते हैं। यह कार्य बुद्धि के शत्रु होने के
ान है या नही ? इसी प्रकार अनयान्य कार्य भी ऐसे किये
ते हैं, जिनसे बुद्धि की हीनता प्रकट होती है और साथ
साथ शरीर की, स्वास्थ्य की, धन की और धर्म की भी
नि होती है। फिर भी लोग इस ओर लक्ष्य नहीं देते।
प्रेक्षा करने से विवेकबुद्धि जागृत होती है और विवेक
द्धि की जागृति के फलस्वरूप हानिकारक वस्तुओं को त्यागने
विचार उत्पन्न होता है सूत्रार्थ का चिन्तन अर्थात् अनु-
ा करने से विवेक बुद्धि जागृत होती है।

साधारणतया अनुप्रेक्षा के अनेक अर्थ होते हैं, मगर
स्वाध्याय के साथ सम्बन्ध होने के कारण अनुप्रेक्षा का
है तत्त्वविचार करना। भगवान् से प्रश्न किया गया
कि अनुप्रेक्षा करने से अर्थात् सूत्रार्थ का चिन्तन करने से
को क्या लाभ होता है ? इस प्रश्न के उत्तर में भग-
ने कहा है-अनुप्रेक्षा करने से अध्यवसाय को विशुद्धि
ी है और उससे आयु कर्म के सिवाय शेष सात कर्मों
गाढ़ी बन्धी हुई प्रकृतियां शिथिल हो जाती है। कदा-
त् निकाचित् कर्म का बन्धन हो तो वह भी शिथिल हो
ता है।

टीकाकार का कथन है कि अनुप्रेक्षा निकाचित् कर्म
भी अपवर्तनाकरण के योग्य बना देती है। कारण यह
कि अनुप्रेक्षा स्वाध्याय का एक अंग है और स्वाध्याय

न्ध को ढीला कर देता है। इसी प्रकार सात कर्मों को
प्रकृति लम्बे समय की स्थिति वाली होती है उसे अल्प-
ल की स्थिति वाली बना देती है। अर्थात् दीर्घकाल में
ने योग्य कर्मों को अल्पकाल में भोगने योग्य बना देती
इसके अतिरिक्त अनुप्रेक्षा से तीव्र अनुभाग भी मन्द
भाग के रूप में परिणित हो जाता है अर्थात् तीव्र रस
कर्म मन्द रस वाले हो जाते हैं। यहां तीव्र अनुभाग
तीव्र अशुभ अनुभाग ही ग्रहण करना चाहिये। अनुप्रेक्षा
द्वारा तीव्र रस देने वाले कर्म मन्द रस देने वाले बन जाते
परन्तु यह बात अशुभ प्रकृतियों के लिए ही समझना
हिए। अगर शुभ अनुभाग हो तो शुभ अनुभाग में वृद्धि
है और अशुभ अनुभाग हो तो अशुभ अनुभाग की
होती है, मगर अनुप्रेक्षा तीव्र अशुभ अनुभाग को मन्द
देती है और शुभ अनुभाग की वृद्धि करती है, क्योंकि
प्रेक्षा शुभ है। शुभ से शुभ की ही वृद्धि होती है और
भ से अशुभ की वृद्धि होती है।

अनुप्रेक्षा से और क्या लाभ होता है? इसके लिए
वान् कहते हैं-अनुप्रेक्षा बहुत प्रदेशों वाली कर्म प्रकृति
अल्प प्रदेश वाली बनाती है।

तात्पर्य यह है कि अनुप्रेक्षा से ऐसा शुभ अध्यवसाय
न्न होता है कि वह कर्म की प्रकृति, स्थिति, अनुभाग
र प्रदेश-इन चारों के अशुभ बन्धनों को शुभ में परि-
कर देता है।

यहां एक प्रश्न किया जा सकता है, वह यह कि यहां
गुकर्म को छोड़ देने का क्या कारण है? शुभ परिणाम

ं करता है, परन्तु वह बार-बार बन्ध नहीं करता है। ।। अतिरिक्त पाई टीका के अनुसार यहाँ यह पाठान्तर है—

सायावेयणिज्जं च णं कम्मं भुज्जो भुज्जो उवचिणई।

अर्थात्—अनुप्रेक्षा करने वाला बार-बार सातावेदनीय बान्धता है।

यह पाठान्तर भी ठीक प्रतीत होता है। क्योंकि यहां गुणस्थान का प्रश्न नहीं है वरन् अनुप्रेक्षा रूप आभ्यन्तर का ही प्रश्न है। अनुप्रेक्षा रूप अभ्यन्तर तप से शुभ त का बन्ध होना ही सम्भव है अतः यह पाठान्तर भी प्रतीत होता है।

इस प्रकार अनुप्रेक्षा से कर्म की अशुभ प्रकृति नष्ट है और अशुभ प्रकृति नष्ट होने के बाद जो शुभ त शेष रहती है वह संसार के बन्धन में उस प्रकार ने वाली नहीं होती, जिस प्रकार अशुभ प्रकृति है। उदा- के लिए—वजन की दृष्टि से लोहे की बेड़ी और सोने बेड़ी समान ही है, पर लोहे की बेड़ी सहज में ड़ी नहीं जा सकती और सोने की बेड़ी जब चाहे तभी ड़ी जा सकती है। लोहे की बेड़ी वाला इच्छा के अनु- र किसी भी जगह नहीं जा सकता, पर सोने की बेड़ीवाला हे जहां जा सकता है और सम्मान प्राप्त कर सकता है। भ प्रकृति और अशुभ प्रकृति में भी ऐसा ही अन्तर है। भ प्रकृति वाला संसार से छूटने का उपाय कर सकता है न्तु अशुभ प्रकृति वाला वैसा नहीं कर सकता।

शास्त्र के कथनानुसार शुभ प्रकृति वाला जीव इस

से शुभ आयु का बन्ध होता है और मुनिजन जो अ
करते हैं वह शुभ परिणाम वाली ही होती है। ऐसी
में यहां आयुष्य का निषेध किस उद्देश्य से किया गया

इस प्रश्न का उत्तर यह है कि अनुप्रेक्षा से अ
कर्म का बन्ध कदाचित् होता है और कदाचित् नह
होता। कारण यह है कि आयुष्यमान कर्म एक भव में
बार ही बन्धता है और वह भी अन्तर्मुहूर्त्तकाल में व
है। अगर अनुप्रेक्षा करने वाला संसार में रहता है त
वह अशुभ कर्म नहीं बान्धता है, यदि वह मोक्ष जाता
आयुष्य कर्म का बन्ध ही नहीं करता। इस प्रकार अ
करने वाले को कदाचित् आयुष्य कर्म बन्धता है, क
नहीं बन्धता। इसी कारण यहां आयुष्य कर्म छोड़
गया है।

अनुप्रेक्षा से और क्या लाभ है? इस विषय में
गया है—अनुप्रेक्षा करने वाला असातावेदनीय कर्म का
बार उपचय नहीं करता अर्थात् बार-बार उसका बन्ध
करता। यहां सूत्रपाठ में 'च' अक्षर भी आता है।
इस बात का द्योतक है कि आसातावेदनीय कर्म के स
अन्य अशुभ प्रकृतियां भी अनुप्रेक्षा करने वाला नहीं बांध

यहां पर यह शंका की जा सकती है कि मूलपा
'भुज्जो भुज्जो' अर्थात् बार-बार पद का प्रयोग किस
जन से किया गया है?

इस आशंका का समाधान यह है कि उक्त पद
प्रयोग करने का आशय यह प्रतीत होता है कि प्रमत्त गु
स्थान में वर्त्तमान जीव कदाचित् असातावेदनीय कर्म

करता है, परन्तु वह बार-बार बन्ध नहीं करता है। ... अतिरिक्त पाई टीका के अनुसार यहां यह पाठान्तर है—

**सायावेयणिज्जं च णं कम्मं भुज्जो भुज्जो उवचिणई।**

अर्थात्–अनुप्रेक्षा करने वाला बार-बार सातावेदनीय बान्धता है।

यह पाठान्तर भी ठीक प्रतीत होता है। क्योंकि यहां तगुणस्थान का प्रश्न नहीं है वरन् अनुप्रेक्षा रूप आभ्यन्तर का ही प्रश्न है। अनुप्रेक्षा रूप अभ्यन्तर तप से शुभ ति का बन्ध होना ही सम्भव है अतः यह पाठान्तर भी प्रतीत होता है।

इस प्रकार अनुप्रेक्षा से कर्म की अशुभ प्रकृति नष्ट ी है और अशुभ प्रकृति नष्ट होने के बाद जो शुभ ति शेष रहती है वह संसार के बन्धन में उस प्रकार ाने वाली नहीं होती, जिस प्रकार अशुभ प्रकृति है। उदा- ा के लिए–वजन की दृष्टि से लोहे की बेड़ी और सोने बेड़ी समान ही है, पर लोहे की बेड़ी सहज में ी नहीं जा सकती और सोने की बेड़ी जब चाहे तभी ी जा सकती है। लोहे की बेड़ी वाला इच्छा के अनु- र किसी भी जगह नहीं जा सकता, पर सोने की बेड़ीवाला हे जहां जा सकता है और सम्मान प्राप्त कर सकता है। प्रकृति और अशुभ प्रकृति में भी ऐसा ही अन्तर है। प्रकृति वाला संसार से छूटने का उपाय कर सकता है न्तु अशुभ प्रकृति वाला वैसा नहीं कर सकता।

शास्त्र के कथनानुसार शुभ प्रकृति वाला जीव इस

अनादि संसार में से निकल सकता है । जीव और
का सम्बन्ध कब से है, इसकी कोई आदि नहीं है
लोगों का कथन है कि जीव मोक्ष तो जाता है पर
मोह के प्रताप से वह वापिस संसार में जन्म धारण
है । जैसे जल निर्मल अवस्था से मलीन अवस्था में
मलीन से निर्मल अवस्था में पहुंच जाता है, उसी
जीव भी मोक्ष में जाता और फिर संसार में आ ज
और फिर मोक्ष चला जाता है । आत्मा मोक्ष में तो
जाता है मगर जब वह अपने शासन की उन्नति और
के शासन की अवनति देखता है तो उसे राग होता है
जब अपने शासन की अवनति तथा दूसरों के शास
उन्नति देखता है तब उसे द्वेष होता है। इस प्रकार
और द्वेष के कारण जीव मोक्ष में से फिर संस
अवतार लेता है ।

यह कथन अत्यन्त अज्ञानपूर्ण है । जो आत्मा
और द्वेष का क्षय होने पर मुक्त हुआ है, उसे फिर
द्वेष नहीं हो सकते और इस कारण वह संसार में
नहीं आ सकता । मोक्ष को प्राप्त कर्म-रजहीन
अगर कर्मरज से लिप्त होकर फिर संसार में आ जा
संसार और जीव का सम्बन्ध आदि हो जायेगा औ
भी कहा जा सकेगा कि अमुक जीव अमुक समय से
रज-सहित है । मगर ऐसा मानना भूलभरा और
है, क्योंकि जो जीव कर्मरज-रहित हो गया है वह फिर
रज-सहित नहीं हो सकता । इस प्रकार आत्मा का
में जाकर फिर संसार में आना युक्तिसंगत नहीं है ।

अब यह प्रश्न उपस्थित होता है कि जीव औ

ग्म्बन्ध अगर अनादिकालीन है तो वह किस प्रकार किया जा सकता है और जीव किस प्रकार निष्कर्म ाकता है ?

इस प्रश्न का उत्तर यह है कि जीव और कर्म का ध प्रवाह रूप से अनादि होने पर भी विशेष की अपेक्षा ंद नहीं है। गंगा नदी के किनारे खड़े होकर चार दिन जो जलधारा देखी थी, वही जलधारा चार दिन बाद खी जाये तो वह पहले जैसी ही दिखाई देगी, मगर व में चार दिन पहले जो जलधारा देखी गई थी वह भी की चली गई है। पानी की धारा लगातार बहती है, इसी कारण उसका सम्बन्ध टूटा हुआ मालूम नहीं बल्कि ऐसा जान पड़ता है कि यह वही जलधारा है ार दिन पहले देखी थी। मगर वस्तुतः वह जलधारा की नहीं है। फिर भी उपचार से कहा जाता है कि वह जलधारा है। वास्तव में जो जलधारा पहले देखी ी वह तो उसी समय चली गई है। वर्त्तमान में तो जलधारा है, जो पहले नहीं देखी गई थी। इसी आत्मा के साथ पहले जिन कर्मों का सम्बन्ध हुआ वे कभी के भोगे जा चुके हैं, मगर नवीन-नवीन कर्म आते और बन्धते रहते हैं, इसी कारण यह कहा जाता जीव और कर्म का सम्बन्ध अनादिकालीन है। शास्त्र थनानुसार कर्म की आदि भी है और अन्त भी है, जीव के साथ कर्म एक के बाद दूसरे लगातार आते हैं। इसी कारण जीव और कर्म का सम्बन्ध अनादि-ीन है।

आशंका की जा सकती है कि कर्म जब लगातार आते

और बन्धते ही रहते हैं तो जीव कर्म-रहित किस प्र
हो सकता है ? इसका समाधान यह है कि कर्मप्रवाह
रोक देने से जीव कर्मरहित हो जाता है। नदी के ऊप
आने वाले प्रवाह को रोक दिया जाये तो धारा टूट ज
है। उसी प्रकार कर्मप्रवाह को रोक देने से अर्थात् नवं
कर्मों को न आने देने से जीव कर्मरहित हो जाता है।

दूध और घी साथ ही होते हैं। दूध और घी
विषय में यह नहीं कहा जा सकता कि पहले दूध हुआ
घी। फिर भी क्रिया द्वारा दूध और घी पृथक्-पृथक् ि
जा सकते हैं। इसी प्रकार यह भी नहीं कहा जा सक
कि पहले आत्मा या पहले कर्म ? कर्म आत्मा के स
ही है। अनादिकाल से आत्मा कर्मों के साथ और कर्म आ
साथ बद्ध हैं यह कहा जा सकता है। फिर भी प्रयोग द्व
जै दूध में से घी अलग किया जा सकता है, उसी प्र
पुरुषार्थ द्वारा आत्मा और कर्मों का भी पृथक्करण हो सक
है। अरणि की लकड़ी के साथ ही आग उत्पन्न होती
फिर भी उस लकड़ी को घिसने से आग उसमें से बा
निकल जाती है। इसी प्रकार जीव और कर्म के सं
भी आदि नहीं है, तथापि प्रयत्न द्वारा जीव और
प्रथक् किये जा सकते हैं।

शास्त्रकार कर्म को ही दुःख कहते है। श्री भगव
सूत्र में गौतम स्वामी ने भगवान् से प्रश्न पूछा है कि
दुखी जीव दुःख का स्पर्श करता है या अदुःखी जीव दु
का स्पर्श करता है ? इस प्रश्न के उत्तर में भगवान् ने क
है—'दुखी जीव ही दुःख का स्पर्श करता है, दुःखरहित ज

ख का स्पर्श नहीं करता ।' यही दुःख का अर्थ कर्म है । र्थात् जिसमें कर्म है वही जीव कर्म का बन्ध करता है, र भले ही वह कर्म शुभ हो या अशुभ हो । शुभ और शुभ दोनों प्रकार के कर्म आत्मा के ऊपर आवरण डालते और दोनों प्रकार के कर्म वस्तुतः दुखरूप ही हैं । अतः र्म को दुःख रूप मानकर आत्मा को कर्महीन करने का यत्न करना चाहिए ।

लोग समझते हैं कि हमें अमुक ने दुःख दिया है या मुक ने मारा है । मगर ज्ञानीजन कहते हैं कि कारण के ना कार्य नहीं हो सकता । इसके साथ ही ज्ञानी पुरुष हते हैं कि तुम दुःख देने या मारने के कार्य का बाह्य ारण तो देखते हो मगर उसका आन्तरिक कारण नहीं खते । तुम यह तो कहते हो कि मुझे रोग हुआ है लेकिन ह क्यों नहीं देखते कि रोग आया कहां से है ? यद्यपि रोग कीटाणु हवा में भी आ सकते हैं तथापि अगर तुम साव- ानी रक्खो और रहन-सहन तथा खानपान वगैरह का यान रक्खो तो रोग ही क्यों हो ? तुम जानते हो कि फलां ीज हानिकारक है फिर भी उसे खाना क्या रोग को आम- त्रण देने के समान नहीं है ? अतः यदि सावधानी रखी जाये ो रोग उत्पन्न ही क्यों हो ? यही बात प्रत्येक कार्य के लिए ागू करो और कर्म के विषय में भी यही देखो कि अगर ावधानी रखी जाये और प्रयत्न किया जाये तो कर्म आये कैसे ? और आत्मा को दुःख हो कैसे ? आत्मा को दुःख न ो इसलिए यह प्रार्थना की गई है—

**श्वासोश्वास विलास भजन को, दृढ़ विश्वास पकड़ रे ।**
**अजपाभ्यास प्रकाश हिये बिच, सो सुमरण जिनवर रे ।।**

भक्त कहते हैं—दुःख से बचने के लिए स्मा
भजन करो । अगर कोई कहे कि मुझे तो समय ही
मिलता, तो फिर भजन किस प्रकार करूं ? ऐसा कहने
को भक्त उत्तर देते हैं परमात्मा का भजन करने के
तुझे समय नहीं मिलता तो न सही । कोई हानि नहीं
क्योंकि इस कार्य के लिए किसी खास अलग आव
आवश्यकता नहीं है । परमात्मा का भजन किस
करना चाहिए, यह सीखने के लिए तो समय की आवश्
रहती है, लेकिन परमात्मा का समरण करने के लिए
खास समय की अनिवार्य आवश्यकता नहीं है ।
अभ्यास तो श्वासोच्छ्वास की तरह हो जाता है ।
परमात्मा के समरण का अभ्यास श्वासोच्छ्वास लेने
छोड़ने के अभ्यास की तरह स्वाभाविक बन जाये तो
झना चाहिए कि परमात्मा का भजन स्वाभाविक
हो रहा है ।

शास्त्र में कितनेक ऐसे उपाय बतलाये गये हैं
परमात्मा का नाम न लेने पर भी उसका भजन किय
सकता है । अजपाभ्यास हो जाने से परमात्मा का नाम
की भी आवश्यकता नहीं रहती । परमात्मा का नाम न
पर भी परमात्मा का समरण करने के अनेक उपायों
एक उपाय है—प्रामाणिकतापूर्वक अपने कर्त्तव्य का प
करना । प्रामाणिकतापूर्वक कर्त्तव्य का पालन करने से
मात्मा का नाम न लेने पर भी परमात्मा का स्मरण
जाता है मानलो, तुम किसी के नौकर हो ।
स्वामी सदैव तुम्हारे साथ नहीं रहता । फिर भी तुम्हें
मानना चाहिये कि तुम्हारा स्वामी तुम्हारे सामने ही

प्रमाणिकता के साथ काम करना चाहिए। स्वामी ही मेरा काम न देखता हो, मगर परमात्मा मेरा देखता ही है। अतएव मुझे अपने काम में अप्रामाणि-का व्यवहार नहीं करना चाहिए। इस प्रकार अपने य में प्रामाणिकता रखना परमात्मा का नाम लिये बिना रमात्मा के स्मरण करने का और सुखी होने का सरल । है। अगर परमात्मा के भजन के लिए तुम्हें अलग नहीं मिलता तो इसी भांति परमात्मा का स्मरण करो। भी कार्य करते समय यही समझना चाहिए कि पर-ा हमारा कार्य देख रहा है। इस प्रकार समझ कर णिकतापूर्वक कार्य करना भी परमात्मा का स्मरण ही मगर लोग प्रायः ऐसा करते देखे जाते हैं कि ऊपर से रमात्मा का नाम स्मरण करते हैं, मगर कार्य करते मानो परमात्मा को भूल ही जाते हैं। लेकिन यह ा नाम स्मरण नहीं है। अगर परमात्मा को दृष्टि के ने रखकर प्रामाणिकता के साथ कर्त्तव्य का पालन किया तो स्व-पर कल्याण हो सकता है।

अनुप्रेक्षा का अन्तिम फल क्या है, यह बतलाते हुए ान् कहते हैं अनुप्रेक्षा करने से जीवात्मा अनादि, अनन्त, मार्ग वाले अपार चतुर्गतिरूप संसार-अरण्य को शीघ्र ार कर जाता है।

जिसका किनारा दिखाई देता हो उसे पार करना न नहीं है, किन्तु जो अपार है, जिसका किनारा नजर आता उसे पार करना बहुत कठिन है। अब इस बात विचार करो कि जो वस्तु अपार के पार पहुंचा देती

है, वह कैसी होगी ? यहाँ संसार को प्रवाह की अपेक्षा
कहा गया है । यह अपार संसार अनादि है । देव,
तिर्यंच और नरक यह चार गतियां इस अपार सं
चार किनारे हैं । इन चार गति रूप किनारों से संसार
अन्त तो मिलता है, मगर इस संसार-अटवी का मार्ग
लम्बा है कि जीव भ्रम के कारण भूल में पड़ जाता
इस कारण बाहर निकलना उसके लिए कठिन हो जा
फिर भी अनुप्रेक्षा का अवलम्बन लेकर जीव इस
अटवी को भी पार कर सकता है ।

मान लीजिए किसी नगर में जाने का मार्ग
और दुर्गम है । उस मार्ग में बीच-बीच में विश्रा
बने है । ऐसी स्थिति में एक विश्राम-स्थल से दूसरे
स्थल तक, दूसरे से तीसरे विश्राम स्थल तक, इस तर
बढ़ते जाने से विकट और दुर्गम मार्ग भी तय कि
सकता है । लेकिन अगर मार्ग में ही भटक गये-रा
भूल गये और यही पता न चला कि अब किस ओ
है तो नगर में पहुंचना कठिन हो जाता है । ऐसे म
लिए उस नगर का मार्ग विकट और दुर्गम ही है
प्रकार संसार भी अपार है, यद्यपि चार गतियां उस
किनारे हैं और उसे पार भी किया जा सकता है ।
जो भ्रम में पड़कर एक गति से दूसरी गति में ही
रहता है, उसके लिए संसार अपार ही है । नरक
भी पार आता है, मनुष्य गति का भी पार आता है
स्पति काय की लम्बी स्थिति होने पर भी उसका
जाता है । देवगति की स्थिति का भी अन्त है । इस
देव, मनुष्य, नरक और तिर्यंच यह चारों गतियां सं

तो हैं लेकिन उसका मार्ग लम्बा है। इस कारण
ार उसमें पड़ जाता है और इस प्रकार संसार में ही
ााता रहता है। इसी कारण संसार अपार कहलाता
ुप्रेक्षा से यह अपार संसार भी शीघ्रतापूर्वक पार
ा सकता है।

कोई मनुष्य अपार समुद्र में गिर पड़ा है। इसी बीच
ाई नौका मिल जाती है। नौका का मालिक समुद्र
मनुष्य से कहता है—'आ जा, जल्दी कर, इस नौका
ार हो जा।' क्या समुद्र में पड़ा मनुष्य ऐसे समय
करेगा ? अगर वह मनुष्य विचारशील होगा तो
विचार अवश्य करेगा कि जो मनुष्य मुझे नौका पर
ं लिए कह रहा है, वह राग द्वेष से भरा तो नहीं
ौर मुझे किसी राग द्वेष से प्रेरित होकर तो नौका
ने को नहीं कहता ? इस प्रकार विचार करने के
गर उसे खातिरी हो जाये कि वह मनुष्य निस्पृह है,
ास्पृह भाव से ही मुझे नौका पर चढ़ने के लिए कहता
अगर वह बुद्धिमान् है तो नौका पर चढ़ने में विलम्ब
रेगा। बुद्धिमान् मनुष्य ऐसे अवसर पर नौका का
लिये बिना नहीं रह सकता। इसी प्रकार यह अनादि
भी अपार है। इस अपार संसार को पार करने के
नुप्रेक्षा नौका के समान है। ऐसी अवस्था में संसार
करने के लिए अनुप्रेक्षा रूपी नौका का शरण क्यों
ा जाये ?

अनुप्रेक्षा ऐसी जीवसाधक है, फिर भी संसारिक
की दशा विचित्र ही नजर आती है। लोग दूसरे

सामान्य कार्यों से तो व्यर्थ समय नष्ट करते हैं मगर
रूपी नौका को नहीं अपनाते ।

'यह ऐसी है, वह वैसी है और फलां आदमी है ।' इस प्रकार की अनेक विकथाओं में लोग अपना नष्ट करते हैं । उन्हें यह विचार नहीं आता कि कोई चाहे जैसा हो, कोई स्त्री कैसी भी हो, उसकी निन्दा से हमें क्या लाभ होगा ? दूसरों की बुराई देखने और करने से मुझे क्या लाभ होगा ? मैं यही क्यों न दे मैं कैसा हूं । मुझ में कितने विकार भरे हैं, यह मैं और दूसरों के दोषों की टीका करूं, यह कहां तक है ? दूसरों के दोष न देखकर अपने ही दोषों को दूर में भलाई है ।

बुद्धिमान् पुरुष दूसरे की निन्दा में नहीं पड़ते परमात्मा की शरण लेकर अपनी बुद्धि निर्मल बनाते हैं अपने अवगुण देखकर कहते हैं—

हे प्रभु ! मेरा ही सब दोष,
थोलसिन्धु कृपालुनाथ अनाथ आरतपोष ।। हे प्र

अर्थात् प्रभो ! सारा दोष मेरा ही है, और का नहीं । इस प्रकार भक्तजन अपना ही दोष मानते इसी तरह तुम भी अगर परमात्मा की शरण ग्रहण अपनी बुद्धि निर्मल बनाओ तो तुम्हें भी यह जान कि सारा दोष मेरा ही है । अगर तुम्हारा कोई दुःखी हो तो इसमें तुम्हारा दोष है या नहीं ? दुःखी होने में तुम्हारा पाप भी कारण हो सकता है ।

थनानुसार इष्ट गन्ध, इष्ट रूप आदि पुण्य के प्रभाव
ाप्त होते हैं। तुम इष्ट गन्ध वगैरह चाहते हो तो
वस्तु की ओर क्यों नहीं देखते ? तुम यह क्यों नहीं
ऽते कि अगर मेरा पुण्य प्रबल होता तो मुझे दुखी पड़ौसी
मिलता ? अतएव यदि पड़ौसी दुखी है तो यह मेरा ही
है। तुम्हारा पुण्य और तुम्हारा पाप दूर-दूर तक काम
ा है। शास्त्र में कहा गया है कि लवणसमुद्र की बेलाएं
ह हजार डनमाला के ऊपर चढ़ती हैं। उन्हें अगर दबा
ाया जाये तो गजब हो जाये ! परन्तु बयालीस हजार
जम्बूद्वीप की तरफ से साठ हजार देव ऊपर से और
ार हजार देव धातकीखण्ड की ओर से उन समुद्र वेलाओं
दबाये रखते हैं। इस सम्बन्ध में गौतम स्वामी ने
ान् से प्रश्न किया है—हे भगवान् ! क्या वह समुद्रवेला
के दबाने से दब जाती है ? इस प्रश्न के उत्तर में
ान् ने कहा 'देव तो अपना कर्त्तव्य पालते हैं। वास्तव
ामुद्रवेला देवों के दबाने से दबती नहीं है। समुद्रवेला
जम्बूदीप और धातकीखण्ड में रहने वाले अरिहंतों, चक्र-
यों, वासुदेवों बलदेवों साधु-साध्वी, श्रावक-श्राविका
् सम्यग्दृष्टि जीवों के पुण्य-कार्य से दबी रहती है।' इस
र तुम्हारा पुण्य वहां भी कार्य कर रहा है। अतएव
ना चाहिए कि मेरी पुण्यकरणी के फल का प्रभाव दूसरी
ह और दूसरों पर भी पड़ता है। इसलिए मुझे खराब
ा नहीं करना चाहिए, अच्छी करणी करते रहना चाहिए।
दूसरों के दोष न देखकर अपने ही दोष देखना चाहिए,
ः दूसरों की निन्दा का त्याग करके अनुप्रेक्षा करना, जिससे
विकट संसार-अटवी का अन्त किया जा सके।

अगर कोई व्यक्ति शास्त्र की अनुप्रेक्षा कर
तो अच्छी ही है, लेकिन जो शास्त्र नहीं जानते
मात्मा का नाम स्मरण करने रूप अनुप्रेक्षा करनी
जो कुछ भी किया जाये, शुद्ध हृदय से करना चा
ऐसा नहीं होना चाहिए कि—

**वेश वहन विराग मन अघ, अवगुणों का कोष।**
**प्रभु प्रीति प्रतीति पोली, कपट करतब ठोस ॥ है**

अर्थात्—वेष में और वचन में वैराग्य वि
जाये और मन में पाप रहे तो वह अनुप्रेक्षा किसी
नहीं रहती परमात्मा के वचन पर विश्वास न कर
झूठ-कपट पर विश्वास करना अनुप्रेक्षा नहीं, क
अनुप्रेक्षा करने में किसी प्रकार की दुर्भावना या स
कामना नहीं होनी चाहिए। संसार में रहकर स
करने वाला व्यक्ति संसार का उपकार करता है औ
लय की गुफा मे बैठकर भी असद्विचार करने वा
न केवल अपना ही वरन् संसार का भी अहित क
अतएव दूसरों की निन्दा करना छोड़कर अपने वि
देखो और परमात्मा की प्रार्थना द्वारा उन्हें दूर कर
बनो। ऐसा करने से तुम्हारा कल्याण होगा।

कहने का आशय यह है कि अनुप्रेक्षा से आ
गति रूप संसार को पार कर सकता है, अतः अ
को अनुप्रेक्षा करने में पिरो दो। तुम कह सकते
चित्त बड़ा चंचल है, इसे अनुप्रेक्षा में किस प्रकार
जाये? इसका उत्तर यह है कि चित्त तो चंचल
था और चंचल रहेगा, परन्तु योग की क्रिया द्वार

भी स्थिर किया जा सकता है । योग की क्रिया द्वारा स्थिर करके अनुप्रेक्षा करोगे तो बहुत लाभ होगा । इतना न बन सके तो कम से कम इतना अवश्य करो चित्त को बुरी बातों की ओर मत जाने दो । अगर को इतना भी काबू में रखने की सावधानी रखोगे तो बहुत कुछ कल्याण कर सकोगे । जब बालक पैरों से ना सीख लेता है तब उसे एक जगह बैठने ने लिए कहा तो वह नहीं बैठ सकता । वह इधर-उधर फिरता ा है । अतएव इस बात की सावधानी रखनी पड़ती है बालक कहीं गड़हे में न गिर जाये । मन को भी नन्हे ालक के समान ही समझो । योग क्रिया के बिना मन ा नहीं जा सकता, अतः इस पर सद्गुरु के वचनों का ा रखो जिससे यह खराब कामों की तरफ न चला । बालक कुसंगति में जाता हो तो रोकना पड़ता है । प्रकार यह मन खराब संगति में न चला जाये, इस की खास सावधानी रखनी उचित है । कितने-कितने सहने के बाद यह मन मिला है ! और उसमें भी यग्दृष्टि तथा श्रावक के मन का कितना अधिक महत्व । इस पर विचार करो । बड़ी-बड़ी कठिनाइयों के बाद ना हुआ मन कहीं बुरे काम की ओर न चला जाये, इस र की कितनी चिन्ता रखनी चाहिए ? किसी बड़े आदमी लड़का कुसंगति में पड़ जाता है तो उसके लिए कितनी न्ता की जाती है ! इसी प्रकार तुम भी अपने मन को ाई की ओर न जाने देने की चिन्ता रखो । अगर मन को बू में कर लिया तो आत्मकल्याण साधने में देर न लगेगी ।



# तेईसवां बोल

## धर्मकथा

पिछले प्रकरण में अनुप्रेक्षा पर विचार किया है। यहां धर्मकथा के सम्बन्ध में विचार करना है। प्रेक्षा करने वाला ही धर्म का उपदेश दे सकता है। समझते हैं, धर्मोपदेश देना सरल काम है मगर दर यह बड़ा कठिन काम है। धर्मोपदेश द्वारा लोगों की पर भी लाया जा सकता है और कुमार्ग पर भी घसीटा सकता है। गांधीजी ने अपने एक लेख में 'हिन्दू-धर्म उपदेश कौन दे सकता है' इस विषय में अपने विचार किये थे। गाँधीजी के विचार बतलाने से पहले यह ना आवश्यक है कि इस विषय में शास्त्र क्या कहता श्रीसूयगडांग के ग्यारहवें अध्ययन में कहा है—

> आयगुत्ते सया दंते छिन्नासोए अणासवे।
> ते सुद्धधम्मावखंति पडिपुण्ण मणेलिसं॥

भगवान् से यह प्रश्न किया गया है कि जिस में वीतराग देव नहीं होते, उस काल में उनके मार्ग उपदेश देने का अधिकारी कौन है? इस प्रश्न के में भगवान् ने कहा–अपनी आत्मा को गुप्त रखने वा क्षमावान्; इन्द्रियों का दमन करने वाला और निरा पुरुष ही वीतराग के मार्ग का उपदेश दे सकता है। जो न करता हो, असत्य भाषण न करता हो, किसी की जैसी तुच्छ चीज भी विना आज्ञा न लेता हो, स्त्री मात्र माता के समान समझता हो और जो धर्मोपकरणों पर,

ह अपने शरीर पर भी ममत्व न रखता हो वही व्यक्ति र्म का उपदेश दे सकता है।

धर्म का उपदेश कौन दे सकता है, इस विषय में न् महावीर का कथन बतलाया जा चुका। अब यह है कि इस सम्बन्ध में गाँधीजी क्या कहते हैं? गाँधी अपने लेख में लिखा था कि हिन्दूधर्म का उपदेश न ड़-बड़े विद्वान् ही दे सकते हैं और न शंकराचार्य ही कता हैं। हिन्दूधर्म का उपदेश देने का अधिकारी वही हिंसा न करता हो असत्य न बोलता हो तथा जो मैथुन और परिग्रह वगैरह दुर्गुणों से बचा हुआ हो।

इस प्रकार धर्मकथा करना अर्थात् धर्मोपदेश देना सरल काम नहीं है मगर आज तो धर्मोपदेश बोलने ाए तत्पर ही रहते हैं, चाहे वो धर्मोपदेश देने के अधि- हो या न हों। शास्त्र कहता है—धर्मोपदेश देने से वाचना, पृच्छना, परावर्त्तना और अनुप्रेक्षा इन चार का सिद्ध कर लेना आवश्यक है। इन्हें सिद्ध कर लेने ही धर्मोपदेश दे सकता है। वाचना आदि चार बातों सेद्ध किये बिना जो उपदेश दिया जाता है वह लोगों दय पर सच्चा प्रभाव डालने के बदले उल्टा असर डाल ा है। शास्त्र में धर्मकथा सम्बन्धी प्रश्न उक्त चार बातों ाद इसी कारण रखा गया है। जिसमें वाचना, पृच्छना, ार्त्तना और अनुप्रेक्षा—यह चार बातें हों वही धर्मकथा सकता है। इस धर्मकथा के विषय में भगवान् से यह किया गया है—

## मूलपाठ

प्रश्न—धम्मकहाए णं भंते! जीवे किं जणयइ?

**उत्तर—धम्मकहाए णं णिज्जरं जणयइ, णं पवयण पभावेइ, पवयणपभावेणं जीवे आगमेसस्स कम्मं निबंधइ ?**

## शब्दार्थ

प्रश्न—भगवान् ! धर्मकथा करने से जीव को लाभ होता है ?

उत्तर—धर्मकथा से निर्जरा होती है और जिन वान् के प्रवचन की प्रभावना होती है । व अ जीव भविष्यकाल में शुभ कर्म का बन्ध करता है ।

## व्याख्यान

धर्मकथा करने से जीव को क्या लाभ होता है? प्रश्न के उत्तर में भगवान् ने पहली बात तो यह क कि धर्मकथा करने वाले के कर्मों की निर्जरा होती धर्मकथा करने वाला किसी भी प्रकार के प्रलोभन पड़कर यही समझे कि धर्मकथा के द्वारा मैं अपने कर्म निर्जरा कर रहा हूं ।

स्त्रियां अपने घर का कचरा साफ करती हैं । इसके वदले वे किसी से पैसा मांगती हैं ? माता संतान की सेवा करती है, पर क्या वह संतान से वद कुछ मांगती है ? अपने घर का कचरा साफ करने स्त्री और अपनी संतान की सेवा करने वाली माता प्रकार का वदला नहीं मांगती । इसका कारण यह है वे उस कार्य को अपना ही कार्य समझती हैं । जब

अपना कार्य समझ कर किसी प्रकार का बदला नहीं
तो तो यह कैसे उचित कहा जा सकता है कि साधु
था करने का बदला चाहे? साधु को समझना चाहिए
जो कुछ भी कर रहा हूं, वह सब आत्मा का कचरा
करने के लिए ही कर रहा हूं अतएव मुझे अपने
का बदला माँगना या चाहना किसी भी प्रकार उचित
है। इतना ही नहीं, वरन् वाह-वाह की भी इच्छा
नहीं करना चाहिए। साधु को निर्जरा के निमित ही
कार्य करना चाहिए। घर का कचरा साफ करने वाली
यह नहीं सोचती कि मैं किसी पर एहसान या उपकार
रही हूं। इसी प्रकार साधु को भी धर्मकथा करके
ान नहीं करना चाहिए, न अभिमान ही करना चाहिए।
प्रकार साधु को इस बात से दुःखी भी नहीं होना चाहिए
मेरी बात कोई मानता नहीं है या सुनता नहीं है।

कहने का आशय यह है कि जब अपनी आत्मा को
त्र बना लिया जाये तभी धर्मकथा की जा सकती है।
बात का उपदेश देना हो, उसके लिए पहले साधु को
ही सावधान होना चाहिए कि मेरी बात कोई माने
न माने, पर मुझे तो इससे लाभ ही होगा! उदाहर-
र्थ जो साधु या साध्वी स्वयं रेशमी वस्त्र पहनेगा वह
रों को उसके त्याग का उपदेख किस प्रकार दे सकेगा?
धु को सिर्फ लज्जा की रक्षा के लिए शास्त्रविहित और
रमित वस्त्र रखना चाहिए। उन्हें ऐसे वस्त्रों का उपयोग
ीं करना चाहिए जो मोह उत्पन्न करे अर्थात् कीमती या
दर हों। हम में अभी तक वस्त्रों का सर्वथा त्याग कर
की शक्ति नहीं आई है, अतएव हमें वस्त्र पहनने पड़ते

हैं, परन्तु वे वस्त्र इतने सादे होने चाहिए कि फैशन के भी उत्पन्न न हों और मोह भी न उत्पन्न हो।

मतलब यह है कि साधुओं को इस बात का नहीं मानना चाहिए कि हमारा उपदेश कोई मानता या सुनता नहीं। उन्हें केवल यही सोचना चाहिए कि उपदेश कोई माने या न माने अगर मैं स्वयंमेव अपने के अनुसार बर्ताव करूंगा तो मेरा कल्याण ही होगा

धर्मकथा किसे कहते हैं ? और धर्मकथा के भेद हैं ? इस विषय में श्रीस्थानांगसूत्र में विस्तारपूर्वक किया गया है। मगर उस सारे वर्णन का सार यही धर्मकथा में धर्म की ही बात होनी चाहिए, दूसरी कोई नहीं होनी चाहिए। धर्मकथा करते समय कभी-कभी राजा या राज्य की बात भी चल पड़ती है लेकिन यह बातें धर्म की सिद्धि के लिए ही होनी चाहिए। धर्म में ऐसा कोई भी वर्णन नहीं आना चाहिए जिससे वृद्धि हो। मोह की वृद्धि करने वाली कथा धर्मकथा वरन् मोहकथा है।

आजकल धर्मकथा के नाम पर ऐसे-ऐसे रास जाते हैं कि उन्हें सुनकर श्रोता और अधिक मोह में जाते हैं। इस प्रकार मोहपोषक रासों का गाना धर्म किस प्रकार कहा जा सकता है ? धर्मकथा वही है, सुनकर मोह उत्पन्न न हो, बल्कि धर्मभावना ही उत्पन्न किसी वस्तु का सदुपयोग भी हो सकता है और दुरु भी हो सकता है। इसी प्रकार उपदेश द्वारा धर्मभा पुष्ट करने वाली धर्मकथा भी कही जाती है और मोह उ

{नेवाली मोहकथा भी कही जा सकती है। मगर सच्ची
{कथा तो वही है जो धर्मभावना को ही बढ़ाती हो।

भगवान् से पूछा गया है कि धर्मकथा करने से किस
{ल की प्राप्ति होती है ? प्रत्येक कार्य की अच्छाई-बुराई
{ निर्णय उसके अच्छे या बुरे फल को देखकर ही किया
{ता है। फल अच्छा हो तो वह कार्य भी अच्छा माना
{ता है और यदि फल अच्छा न हो तो कार्य भी अच्छा
{हीं माना जाता। अब यहां यह देखना है कि धर्मकथा का
{ल कैसा मिलता है ? धर्मकथा का एक फल भगवान् ने
{र्जरा होना बतलाया है। अतः जिससे निर्जरा हो वह
{र्मकथा है और जिससे निर्जरा न हो वह धर्मकथा भी
{हीं है।

यहां निर्जरा का अभिप्राय कर्म की निर्जरा होना है।
{र्मकथा से कर्मों की निर्जरा हुई है या नहीं, इसकी पहचान
{वकारों का दूर होना है। अगर विकार दूर हो और चित्त
{ो शान्ति प्राप्त हो तो समझना चाहिए कि हमने धर्मकथा
{ी है। ऐसा न हो तो वह धर्मकथा ही नहीं। जिससे
{यास बुझे वही पानी है, जिससे भूख मिटे वही भोजन है।
{सी प्रकार अगर चित्त के विकार दूर हों और शान्ति प्राप्त
{ो तो समझना चाहिए कि हमारे कर्मों की निर्जरा हो रही
{ और जिससे कर्मों की निर्जरा हो वही धर्मकथा है।

धर्मकथा से चित्त के विकार दूर होते हैं और चित्त
को शान्ति मिलती है। इस कारण सबसे पहले यह देख
लेने की आवश्यकता है कि अपने विकार कौन-से हैं ? डॉक्टर
रोगी को दवा देने से पहले रोग का निदान करता है।

जब तक रोग का निदान न किया जाये तब तक दवा दी जा सकती है ? इसी तरह जब तक विकारों का प० लगा लिया जाये तब तक यह बात कैसे जानी जा है कि धर्मकथा सुनने से विकार दूर हुए हैं या नहीं ? कारण सर्वप्रथम अपने विकारों को जान लेने की आव है। विकारों में सबसे बडा विकार मोह है। मोह विकारों का बीज है। उसी से दूसरे विकार उत्पन्न हैं। फिर भले ही वह मोह काम का हो या क्रोध का लोभ का हो या दूसरे प्रकार का हो। मगर विकारों राजा मोह ही है। जिसे सुनने से मोह में कमी न हो, धर्मकथा है, और जिसे सुनने से मोह में कमी न हो, ब मोह उलटा बढ़ जाये, वह धर्मकथा नहीं, मोहकथा है।

तुम व्याख्यान सुनने के लिए प्रतिदिन आते हो मगर यह देखो कि क्या तुमने धर्मकथा सुनी है ? सुनी है तो क्या तुम्हारे विकार मिटे या कम हुए हैं ? नहीं, तो यही कहा जा सकता है कि या तो धर्म सुनने वालों में कोई खामी है या सुनाने वाले में कमी है। मैं अपने सम्बन्ध में तो यही मानता हूं खामी मुझ में ही है। भगवान् का उपदेश सुनकर शेर और बकरी भी आपस का वैरभाव छोड़ देते थे तुम लोग मेरा उपदेश सुनकर अगर वैरभाव नहीं तो इसमें मेरी ही कमी समझनी चाहिए। मुझे अपनी खा दूर करना चाहिए। अगर तुम अपनी खामी मानते हो तो तुम्हें भी उसे दूर करना चाहिए। मेरा व्याख्यान और तुम्हारा व्याख्यान सुनना कर्म की निर्जरा के लिए होना चाहिए। इस प्रकार धर्मकथा का एक फल तो कर्म की निर्जरा होना है।

धर्मकथा का दूसरा फल क्या है ? इस सम्बन्ध में भगवान् कहते हैं—जो धर्मकथा करता है वह प्रवचन की प्रभावना करता है ।

वचन और प्रवचन में बहुत अन्तर है। वचन साधारण होता है और प्रवचन में दूसरों की लाभ हानि समाई होती है। उदाहरणार्थ एक न्यायाधीश अपने घर पर घर के लोगों से बात-चीत करता है और वही न्यायाधीश न्यायालय में न्याय आसन पर बैठकर न्याय करता है। इन दोनों प्रकार की बातों में कितना अन्तर है ? घर की बातों से किसी को वैसा लाभ-हानि नहीं, मगर न्यायालय में बैठकर न्याय देने में दूसरों का लाभ और अलाभ होता है। वचन और प्रवचन में भी इतना ही अन्तर है। साधारण बातचीत को वचन कहते हैं और जिस वचन में दूसरों का लाभ-अलाभ हो उसे प्रवचन कहते हैं। दूसरों के प्रवचन से तो हानि भी हो सकती है मगर वीतराग के प्रवचन से एकान्त लाभ ही लाभ है। इस प्रकार के प्रवचन की उपेक्षा करना भारी भूल है। इसी भूल के कारण जीव अनादिकाल से संसार में भ्रमण कर रहा है। इस प्रकार की भूल करना मोह का ही प्रताप है।

न्याय करते समय अंधेरा हो जाये तो न्यायाधीश को प्रकाश की सहायता लेनी पड़ती है, इसी प्रकार निर्ग्रन्थ, प्रवचन तो है मगर उसे प्रकाशित करने वाले महात्मा ही हैं। जो धर्मकथा करता है अर्थात् धर्मदेशना देता है उसके लिए भगवान् ने कहा है कि वह प्रवचन की आराधना करता है। प्रवचन की आराधना करने वाला इस काल में भी भद्र अर्थात् कल्याणकारी फल प्राप्त करता है और आगामी काल

में भी कल्याणकारी फल प्राप्त करता है ।

धर्मकथा करते समय धर्मोपदेशक को यह ख्याल र चाहिए कि धर्मकथा के द्वारा मुझे प्रवचन की सेवा है । मुझे धर्मकथा को लोकरंजन का साधन नहीं बनाना इसी भावना के साथ धर्मकथा करनी चाहिए ।

संयोगवश आज ज्ञानपंचमी का दिन है । यह ज्ञान की आराधना करने का है । शास्त्र में कहा है—

**पढमं नाणं तओ दया, एवं चिट्ठइ सव्वसंजए ।**
**अन्नाणी किं काही, किं वा नाही य सेय पावगं ॥**

—दशवैकालिकसूत्र

अर्थात्–पहले ज्ञान की आवश्यकता है और आवश्यक है । दया श्रेष्ठ है पर ज्ञान के बिना नहीं हो सकती । दया के लिए ज्ञान होना आवश्यक है वही दया श्रेष्ठ है जो ज्ञानपूर्वक की जाती है । इसी ज्ञान भी वही श्रेष्ठ है जिससे दया का आविर्भाव होता ज्ञान और दया का सम्बन्ध वृक्ष और उसके फल के स के समान है । ज्ञान वृक्ष है तो दया उसका फल है । ज्ञा रहित दया और दयारहित ज्ञान सार्थक नहीं है ।

क्रियात्मक ज्ञान ही सच्चा ज्ञान है । व्यवहार में क्रियात्मक ज्ञान की आवश्यकता है और आध्यात्म में भी जब व्यवहार में भी सक्रिय ज्ञान उपयोगी होता है तो धर्म के मार्ग में सक्रिय ज्ञान की आवश्यकता नहीं होगी अतएव धर्ममार्ग में भी सक्रिय ज्ञान होना आवश्यक है ।

आज धार्मिक क्षेत्र में ज्ञान की कमी नजर आती है

बालक श्रावक-कुल में जन्मे हैं और उन्होंने व्याव-
ज्ञान प्राप्त किया है फिर भी अगर उन्होंने धार्मिक
का उपार्जन न किया अर्थात् जीव-अजीव का भेद भी
ना तो ज्ञान की कितनी त्रुटि समझनी चाहिए ? तुम
करो तो अपने बालकों के व्यावहारिक ज्ञान को ही
ात्मिक ज्ञान में परिणत कर सकते हो । आत्मा का
ण केवल व्यवहारिक ज्ञान से नहीं हो सकता । आत्म-
रण के लिए आध्यात्मिक ज्ञान की आवश्यकता है ।
व तुम अपने बालकों को अगर शान्ति देना चाहते हो
न्हें आध्यात्मिक ज्ञान देना चाहिए । यह बात दूसरी
आज पहले के समान आध्यात्मिक ज्ञान न दिया जा
ा हो या उसकी आवश्यकता न समझी जाती हो, मगर
के अनुसार आध्यात्मिक ज्ञान तो देना ही चाहिए ।
ा अपना कल्याण आध्यात्मिक ज्ञान से ही कर सकता
आध्यात्मिक ज्ञान से ही आत्मा कल्याण साधता है,
ा है और साधेगा । अतः सक्रिय ज्ञान की आराधना
। इसी में कल्याण है । ज्ञानपंचमी की आराधना शास्त्र
रूप देने से नहीं होती । ज्ञानोपार्जन करना और उपा-
ज्ञान को सक्रिय रूप देना ही ज्ञानपंचमी की सच्ची
ाधना है । ज्ञान की आराधना द्वारा ज्ञानपंचमी की
ाधना करने में ही आत्मकल्याण है । ज्ञान आत्मा का
श है । यह प्रकाश जितना अधिक प्रकाशित करोगे,
मा उतना ही अधिक प्रकाशित होगा ।

धर्मदेशना का फल प्रकट करते हुए आगे कहा गया है—

जीवे आगमिसस्स भद्दत्ताए कम्मं निबंधइ ।

अर्थात्–धर्मदेशना देने से जीव को आगामी प्राप्त होने वाला कल्याण प्राप्त होता है। अर्थात् धर्म से भविष्य में कल्याण होता है।

ऊपर के पाठ में 'भद्दत्ता' शब्द आया है। 'भद्दत्ता' के बदले 'भद्द' शब्द ही लिखा गया हो क्या हर्ज था ? इस प्रश्न का समाधान करने के लिए गया है–व्याकरण के नियमानुसार यह भाववाची शब्द उसे भाषासौन्दर्य के लिए भाववाचक प्रत्यय लगा गया है।

आने वाला काल आगामीकाल कहलाता है। जो आगामीकाल है वह वर्तमान में आता है। आगामी की कभी समाप्ति नहीं होती इस प्रकार भी आगामीकाल कहा जाता है। धर्मदेशना देने से आगामी में आत्मा का कल्याण होता है।

जैसे काल का अन्त नहीं है, वैसे ही आत्मा का अन्त नहीं है। यह बात जानते हुए भी दो दिन वाली चीज के लिए तो प्रयत्न करना और जिसका अन्त नहीं, उस आत्मा के लिए कुछ भी प्रयत्न न कितनी गम्भीर भूल है ? कहा जा सकता है कि आ लिए हमें क्या करना चाहिए। इसका समाधान यह है शास्त्रों में कहा है—'सव्वे जीवा सुहमिच्छन्ति।' सभी जीव सुख चाहते हैं यह मानकर सब जीवों का करो। कोई भी काम ऐसा न करो जिससे किसी जीव अकल्याण हो।

संसार का प्रत्येक पदार्थ, जो एक प्रकार से क

ं माना जाता है, दूसरे प्रकार से अकल्याणकारी साबित
है। मगर धर्मदेशना एक ऐसी वस्तु है जो एकान्तः
ाणकारिणी है। अतएव सांसारिक पदार्थों के मोह में
ड़ते हुए धर्मदेशना को अपनाओ और जीवन में उतार
आत्मा का कल्याण साधो।

धर्मदेशना का फल बतलाते हुए जो कुछ कहा गया
ुसमें 'अनवरत' शब्द आया है। अनवरत का अर्थ—
न्तर' है। अतः यहां यह कहा गया है कि धर्मदेशना
नरन्तर कल्याणरूप कर्म का बन्ध होता है।

प्रश्न उपस्थित होता है कि किये हुए कर्म तो भोगने
ाड़ते हैं, फिर यहां निरन्तर शब्द का प्रयोग क्यों किया
है? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि जीव पुण्यानुबन्धी
बान्धता है और उसका ज्यों ही अन्त आता है त्यों ही
: पुण्यानुबन्धी कर्म का बन्ध हो जाता है। इस प्रकार
ाशना से जीव निरन्तर भद्र कल्याणकारी कर्म का बन्ध
ता है। इसी कारण यहां निरन्तर (अनवरत) शब्द का
ग किया गया है। जैसे मुर्गी और उसके अण्डे में से
ो को पहले नहीं कह सकते। दोनों का अविनाभाव
न्ध है। अर्थात् उसमें यह क्रम नहीं है कि पहले मुर्गी,
 अंडा या पहले अंडा फिर मुर्गी। दोनों में अविनाभाव
न्ध है। इसी प्रकार धर्मदेशना से पुण्यानुबन्धी कर्म का
 होता रहता है जिससे कि एक से दूसरे पुण्य का क्रम
ता रहता है। पुण्य से पुण्य होने में अन्तर नहीं पड़ता।
एक दीपक से दूसरा दीपक और दूसरे दीपक से तीसरा
ट होता है, उसी प्रकार एक पुण्यानुबन्धी से दूसरा और

दूसरे पुण्यानुबन्धी से तीसरा पुन्यानुबन्धी कर्म का ब
ही रहता है। उसमें अन्तर नहीं पड़ता। इसलिए
गया है कि धर्मदेशना से निरन्तर पुण्यानुबन्धी पु
बन्ध होता है।

यहां एक प्रश्न और उपस्थित होता है वह य
धर्मदेशना से यदि निर्जरा होती है तो फिर शुभानुब
का मिलना क्यों कहा गया है? इस प्रश्न का समाध
है कि धर्मदेशना से निर्जरा भी होती है और शुभ
बन्ध भी होता है। अर्थात् जो कर्म निर्जीर्ण हो
उन कर्मों में किसी प्रकार का बन्ध नहीं होता, पर
शेष रहते हैं, उनमें शुभ कर्मों का ही बन्ध हो
इस प्रकार धर्मदेशना का फल निर्जरा होने के साथ
कर्मों का बन्ध होना भी है।

वाचना, पृच्छना परावर्त्तना, अनुप्रेक्षा और
यह स्वाध्याय के पांच भेद हैं। पांच प्रकार के स्वा
सूत्र की आराधना होती है। सूत्र की आराधना के
में अगले बोल में विचार किया जायेगा।



# चौवीसवां बोल

## श्रुत की आराधना

पहले बतलाया जा चुका है कि पांच प्रकार
ध्याय करने से श्रुत की आराधना होती है। यहां

धना पर विचार किया जाता है ।

## मूलपाठ

**प्रश्न—सुयस्स आराहणाए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?**

**उत्तर—सुयस्स आराहणाए णं अन्नाणं खवेइ, न य संकिलिस्सइ ।**

## शब्दार्थ

प्रश्न—भगवान् ! श्रुत की आराधना से जीव को क्या लाभ होता है ?

उत्तर—श्रुत की आराधना से अज्ञान दूर होता है और उससे जीव को संक्लेश नहीं होता ?

## व्याख्यान

शास्त्र का सम्यक् प्रकार से सेवन करना श्रुत की आराधना है । वाचना, पृच्छना, परावर्त्तना, अनुप्रेक्षा और धर्मकथा इस प्रकार पांच तरह का स्वाध्याय करने से सूत्र की आराधना होती है और सूत्र की आराधना से अज्ञान नष्ट होता है । जिस वस्तु का पहले ज्ञान नहीं होता, सूत्र की आराधना से उस का ज्ञान हो जाता है । किसी बात का ज्ञान न होना उसका अज्ञान है । सूत्र की आराधना से इस प्रकार का अज्ञान दूर हो जाता है । अज्ञान का नाश होता है, इस का प्रमाण यह है कि सूत्र की आराधना से विशिष्ट बोध उत्पन्न होता है । भगवान् कहते हैं–इस

प्रकार की सूत्र आराधना से एक तो अज्ञान का नाश
है और दूसरे संक्लेश उत्पन्न नहीं होता। तत्त्वज्ञान हो
राग-द्वेष रूप संक्लेश टिक भी नहीं सकता।

यों तो संसार असार कहलाता है पर ज्ञानीजन असार कहे जाने वाले संसार में से ही सम्यक् सार निकालते हैं। अगर संसार एकान्त रूप से असार और उसमें किंचित् भी सार न होता तो जीव मोक्ष प्राप्त कर पाते ? सूत्र की आराधना करने से अज्ञान होता है और अज्ञान के नाश से संसार में से सार नि जा सकता है। इस प्रकार तत्त्व का बोध होने से प्रकार का संक्लेश नहीं होता और संक्लेश न होने से वै की उत्पत्ति होती है। अज्ञान का नाश होना, तत्त्व का होना, संक्लेश पैदा न होना और वैराग्य की उत्पत्ति यह सब सूत्र की आराधना का ही फल है। सूत्र की आर का फल बतलाते हुए एक संग्रहगाथा में कहा गया है-

जह जह सुयमवगाहइ अइसयरससंजुयमपुव्वं।
तह तह पल्हाइ मुणी नव नव संवेगसद्धाए ॥

अर्थात्—मुनि ज्यों-ज्यों श्रुत में अवगाहन करता है, त्यों-त्यों उस मुनि को संवेग श्रद्धा से अपूर्व-अपूर्व आ प्राप्त होता है।

श्रुत की सूत्र से, अर्थ से सूत्रार्थ से ज्यों-ज्यों आरा की जाती है त्यों-त्यों अपूर्व भावों की उत्पत्ति होती श्री भगवतीसूत्र का अनेक महात्माओं ने अनेक बार अध्य किया पर अन्त में उन्हें यही कहना पड़ा कि—हे भगव मैं तुझमें ज्यों-ज्यों अवगाहन करता हूं, त्यों-त्यों

ऐं ही भाव मालूम होता है, इसलिए मैं तुझे नमस्कार
ता हूँ।'

श्रुत की आराधना करने से नवीन-नवीन भाव किस
ार प्रकट होता है; यह बात यों समझो मानलो, तुम
ी समुद्र के किनारे फिरने गये हो। समुद्र के किनारे
ी हवा बह रही है। तुम समुद्र के जितने नजदीक
ओगे, उतनी ही अधिक ठण्डी हवा मालूम होगी। अगर
द्र में स्नान करने के लिए घुसोगे तो और अधिक
ड लगेगी। कदाचित् तुमने समुद्र में गहरा गोता लगाया
वह गहरा मालूम होगा, अधिक ठण्ड भी मालूम होगी
सम्भव है समुद्र की गहराई में से तुम्हें किसी वस्तु की
प्ति भी हो जाय! मोती तो गहरे पानी में डुबकी मारने
ही मिलते हैं। इसी प्रकार जो पुरुष सूत्ररूपी समुद्र के
तना सन्निकट जाएगा, उसे उतना ही अधिक लाभ होगा।
श्रुत समुद्र में डुबकी मारेगा उसे तो तत्त्व रूपी मोती
अधिकाधिक प्राप्त होंगे।

तुमनें दूसरे अनेक रसों का आस्वादन किया होगा
ार एक बार शास्त्रों के रस को भी तो चख देखो!
स्त्र का रस कैसा है? शास्त्र का रस चखने के बाद तुम्हें
ार के सभी रस फीके जान पड़ेंगे। शास्त्र को ऊपर-
र से मत देखो। अगर कोई पुरुष मुंह में मोती डालकर
सका मिठास चखना चाहे तो उसे क्या उचित कहा
येगा? और चखने पर जिस मोती में मिठास मालूम हो
ह सच्चा है? नहीं। इसी प्रकार सूत्ररूपी मोती को ऊपर-
पर से मत चखो। सूत्र सुनकर उसे अपने जीवन में उतारो

तो तुम्हारा मानव-जीवन सार्थक हो जायेगा। सू
आराधना करने से आत्मा का कल्याण अवश्य होता है
की आराधना करना मानव-जीवन को सार्थक करने
जड़ी बूटी है अतः सूत्र की आराधना करके जीवन
करोगे तो कल्याण होगा।

रागादि भाव के कारण आत्मा में किस प्रकार सं
उत्पन्न होता है, यह बात सरल करके समझाता हूं।
पुरुष जिस वस्तु को अपना समझता है, उसे उसके
राग रहता है। इस अवस्था में अगर उस वस्तु को
छीन ले या उसे हानि पहुंचाए तो ऐसा करने वाले के
द्वेष उत्पन्न होता है। अगर किसी भी वस्तु को अपनी
मानी हो तो उसके प्रति राग भी न होगा और उसे छी
या नष्ट करने वाले पर द्वेष भी न होगा। इस प्रकार
द्वेष न होने के कारण संक्लेश भी उत्पन्न न होगा।
में जब आत्मीयता का भाव उत्पन्न होता है तभी
कारण राग-द्वेष होता है। राग-द्वेष होने से आत्मा
संक्लेश होना स्वाभाविक है। श्रुत की आराधना कर
वस्तु सम्बन्धी राग-द्वेष मूलक मोह नष्ट हो जाता है
राग-द्वेष नष्ट हो जाने से आत्मा को संक्लेश नहीं
बल्कि वैराग्य पैदा होता है। इस प्रकार सूत्र की आर
का महत्व बहुत अधिक है।



# पच्चीसवां बोल

## मानसिक एकाग्रता

शास्त्र का कथन है कि सूत्र की आराधना के लिए का एकाग्र होना आवश्यक है। जब तक मन एकाग्र ों होता तब तक सूत्र की आराधना नहीं हो सकती। एव मन की एकाग्रता के विषय में भगवान से प्रश्न किया ा है। मूलपाठ इस प्रकार है—

### मूलपाठ

प्रश्न—पगग्गमणसंनिवेसणयाए णं भंते ! जीवे किं ायइ ?

उत्तर—एगग्गमणसंनिवेसणयाए णं चित्तनिरोहं करेइ।

### शब्दार्थ

प्रश्न—भगवान् ! मन को एकाग्र करने से जीव को ा लाभ होता है ?

उत्तर—मन को एकाग्र करने से जीव चित्त का निरोध ता है।

### व्याख्यान

मन की एकाग्रता के विषय में विचार करने के लिए न क्या है यह जान लेना आवश्यक है। मन दो प्रकार हैं (१) द्रव्य मन और (२) भाव मन। 'मन्यते अनेन, ते मनः' इस व्याख्या के अनुसार जिसके द्वारा मनन

किया जाय उसे मन कहते हैं । इसके सिवाय 'मननं
अर्थात् मनन करना भी मन कहलाता है । तात्पर्य
कि आत्मा अपने में जिन विशेष पुद्गलों का संचय
है और जिन पुद्गलों के समूह से आत्मा में मनन का
शक्ति आती है, उन पुद्गलों का समूह मन कहलाता
द्रव्य मन से द्रव्य मनन होता है और भाव मन से
मनन होता है ।

जो वस्तु देखी सुनी जाती है, उसके विषय में
ही किसी प्रकार का विचार करता है । उदाहरणार्थ-
खम्भे को देखती है, पर यदि मन न हो तो 'यह खम्भ
यह बात जानी नहीं जा सकती । इस प्रकार वस्तु को
पर भी अगर देखने के साथ मन न हो तो 'यह अमुक
है' इस प्रकार ज्ञान नहीं हो सकता । अनेक बार हम
वस्तुएं देखते हैं, लेकिन उस देखने के साथ अगर मन
होता तो वस्तुएं ध्यान में नहीं आती । अर्थात्
ज्ञान नहीं होता । इस तरह जिसकी सहायता से वस्तु
जाय और जानी हुई वस्तु के विषय में कल्पना करके
किया जा सके, उसे मन कहते हैं ।

द्रव्य मन और भाव मन संज्ञी जीव को ही हो
असंज्ञी जीव के भी मन तो होता है, मगर उसके भाव
ही होता है द्रव्य मन नहीं । इस कारण असंज्ञी जीव
वस्तु पर विचार नहीं कर सकते । अन्धे के सामने
रख दिया जाए तो दर्पण में अन्धे का प्रतिविम्ब तो
है मगर अन्धा इस प्रतिविम्ब को देख नहीं सकता
उसके पास देखने का साधन नहीं है । इसी प्रकार

को भाव मन तो होता है पर द्रव्य मन नहीं होता। कारण असंज्ञी जीव वस्तु सामने होने पर भी उसके न्ध में कुछ विचार नहीं कर सकते। जब भाव मन के द्रव्य मन होता है तभी वस्तु के विषय में विचार किया सकता है।

मन और चित्त पर्यायवाची शब्द हैं। भगवान् ने है—मन की एकाग्रता से चित्त का निरोध होता है।

प्रश्न खड़ा होता है—मन को किस प्रकार वश में जाये और किस प्रकार एकाग्र रखा जाए? आँखें बंद वश में की जा सकती हैं, नाक को दबा कर वश में जा सकता है, इसी प्रकार अन्य इन्द्रियों को भी अंकुश वश में किया जा सकता है। मगर मन किस प्रकार में किया जाये? यह एक विकट प्रश्न है। कुछ लोगों ो यहां तक कहा है—

**मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः।**

अर्थात्—मन ही मनुष्यों के बन्ध और मोक्ष का ण है।

मन का संकल्प-विकल्प कैसा होता है यह बात सभी ते है। मनुष्य हो या पशु जिसके मन है, उनका मन ल्प-विकल्प करता ही रहता है। अच्छे या बुरे काम के संकल्प-विकल्प से ही होते हैं। बिल्ली उन्हीं दाँतों अपने बच्चों को दबाती है और उन्हीं दाँतों से चूहे को ती है। दाँत तो वही हैं मगर मन के संकल्प-विकल्प में र पड़ जाने से वस्तु में भी अन्तर पड़ जाता है।

मन में यह जो अन्तर रहता है, उसका कारण की चंजलता है। जब मन की चंचलता दूर हो जाये मन में किसी प्रकार का भेदभाव न रहे तब समझना चा कि मन वश में हो गया है। जब तक मन में भेदभाव रहे तब तक मन वश में नहीं हुआ है।

कहा जा सकता है कि चित्त की चंचलता दूर और मन में तनिक भी भेदभाव न आने देना तो बहुत कठिन कार्य है। जब साधु भी इतना कठिन कार्य नहीं सकते तो गृहस्थ मन को कैसे वश कर सकते हैं ?

इसका उत्तर यह है कि इस सम्बन्ध में साधु या का कोई प्रश्न ही नहीं है। जो कोई मनुष्य अभ्यास वैराग्य को जीवन में उतारता है, वही मन को वश में सकता है। मन को वश में करने के अभ्यास और वैराग्य दो उपाय हैं। मन को वश में लाने का अभ्यास किस करना चाहिए, यह विचार बहुत लम्बा है। का समावेश इसी अभ्यास में होता हैं। इस सम्बन्ध टीकाकार कहते हैं कि मन को अप्रशस्त में जाने से कर प्रशस्त में पिरो देने से धीरे-धीरे मन एकाग्र हो जा अर्थात् एक ओर से तो मन को अप्रशस्त में जाने से और दूसरी ओर उसे परमात्मा के ध्यान में पिरोते जा तो मन वश में किया जा सकेगा और उसकी एकाग्रता साधी जा सकेगी।

मन को वश में करने के लिए वैराग्य भी एक है। इन्द्रियों का समूह बलवान होने के कारण मन अपनी ओर खींचता रहता है। अतः पदार्थों के प्रति

व रखना उचित है । विरक्ति होने से इन्द्रियां उन की ओर नहीं खिंचेगी और तब मन भी उनकी ओर ाएगा और स्थिर रहेगा । वस्तु के वास्तविक स्वरूप ाचार करके उसके प्रति वैराग्य रखना चाहिए । वैराग्य करने से मन भी स्थिर रहेगा । वस्तु के असली का विचार न करने के कारण ही वस्तु के प्रति ेष की उत्पत्ति होती है । वस्तु का वास्तविक स्वरूप ा जाए तो वैराग्य पैदा हुए बिना नहीं रह सकता मन भी वश में किया जा सकता है । इस प्रकार मन श में करने का और एकाग्र करने का उपाय अभ्यास वैराग्य है । अभ्यास और वैराग्य से ही मन पर काबू जा सकता है ।

लोगों को रुपयों के प्रति बहुत ममता है । मगर क्या है, किस प्रकार प्राप्त किया जाता है और रुपये लन से समाज और देश की आन्तरिक स्थिति को ी अधिक हानि पहुंची है, इन बातों पर पूरा विचार जाए तो रुपये के प्रति वैराग्य उत्पन्न हुए बिना नहीं । सिक्के का जितना अधिक प्रचार हुआ, उतने ही क अनर्थ बढ़े हैं । सिक्कों के लिए ही पशुवध किया है । फूक्का का घातक प्रयोग करके गाय के आंचल दूध काढ़ने का पापपूर्ण कार्य भी रुपये के लिए ही जाता है । इस प्रकार रुपये से होने वाले अनर्थों का ार किया जाये तो रुपये के प्रति वैराग्य होगा ही ।

बड़े-बड़े शहरों में कुलांगनाएं वेश्या बन कर अपना र दूसरों को किसलिए सौंपती हैं ? केवल पैसों के लिए ।

उन्हें पैसों पर ममता न होती तो शायद देव भी उन्हे
लित न कर सकते। पैसा ही उनका सतीत्व नष्ट
है। भाई-भाई और पिता-पुत्र के बीच पैसों के कार
रार होती है। राजा लोग भी प्रजा के कल्याण के
राज्य नहीं चलाते, वरन् पैसों के लिए ही राज्य चल

इस प्रकार पैसे के कारण होने वाले अनर्थों का
करने से उसके प्रति वैराग्य होगा ही। अनर्थ उत्पन्न
वाला और राग-द्वेष की वृद्धि करने वाला कनक और
ही है। कनक और कामनी के कारण होने वाले अन
विचार करने से गृहस्थ को भी वैराग्य हो सकता है
तरह मन को वश करने के विषय में साधु और गृह
कोई भेद-भाव बाधक नहीं हो सकता। कोई भी क्यों
अभ्यास और वैराग्य द्वारा अगर वह मन को वश में
चाहता है तो अवश्य कर सकता है।

मन की एकाग्रता से चित्त का निरोध होता है।
का निरोध तो मन की एकाग्रता का परम्परा फल है
की एकाग्रता का साक्षात् फल यह है कि एकाग्र मन
जो कुछ भी बोलता है, सत्य ही बोलता है और जो
रथ करता है वह पूर्ण ही होता है। मानसिक एकाग्र
ही अमोघ भाषण और मनोरथ की पूर्ति होती हैं।
मन को एकाग्र करो। मन को एकाग्र करने के लि
बारम्बार यही कहता हूं कि परमात्मा का भजन क
परमात्मा का भजन से मन एकाग्र होगा। दूसरे कामों
मन हटाकर परमात्मा का भजन में ही मन पिरो दो
परमात्मा के भजन का सहारा लेकर मन को एकाग्र क

चित्त की चंचलता दूर होगी। इसलिए परमात्मा का
न करने में देरी मत करो। कहा भी है—

दम पर दम हरि भज- नहीं भरोसा दम का,
एक दम में निकल जावेगा दम आदम का।
दम आवे न आवे इसकी आश मत कर तू,
एक नाम सांई का जप हिरदे में धर तू॥
नर! इसी नाम से तर जा भवसागर तू,
दम आवे न आवे इसकी आश मत कर तू॥

श्वास का विश्वास नहीं। श्वास तो वायु है। कदा- त् आवे, कदाचित् न भी आवे। इसका क्या भरोसा! लिए मुख में से श्वास निकलने के पहले ही परमात्मा भजन करो। इस प्रकार परमात्मा का भजन करने से एकाग्र होगा।

आत्मा एक बड़ी भूल कर रहा है। वह यह की तुच्छ जों में मन का प्रयोग करके आत्मा परमात्मा को भूल ा है। वह इतना भी तो नहीं सोचता कि मेरा मन मात्मा में एकाग्र हो जाएगा तो उस दशा में मुझे तुच्छ तुओं की क्या कमी रह जाएगी। इस प्रकार विचार न के आत्मा अपने मन को इधर-उधर दौड़ाया करता है। मन की चंचलता है। इस चंचलता को दूर करने के ए ही शास्त्रकार मन को एकाग्रता की आवश्यकता बत- ते हैं। मन को परमात्मा में एकाग्र किया जाये तो वह ुभ से हट कर शुभ में प्रवृत हो जाये। इधर-उधर टकना मन का स्वभाव है। मगर सावधानी यह रखनी

चाहिए कि वह खराब मार्ग में न दौड़े । अगर मन स
में दौड़े तो वह भी आत्मा को यथास्थान पहुंचा सकत

मन को परमात्मा के साथ जोड़ने से कठिन से
संयोग भी सरल हो जाते हैं । लोग कहते हैं—यह
काल बड़ा कठिन है । मगर जो लोग वास्तव में
काल को कठिन मानते हैं, वे क्या अपना मन परमा
जोड़ने में पल भर भी विलम्ब कर सकते हैं ? भूख
पर भोजन और प्यास लगने पर पानी याद आता
प्रकार इस संकटकाल में परमात्मा का स्मरण होना च
ऐसे विकट समय में परमात्मा का स्मरण किया जा
मन को परमात्मा में एकाग्र कर दिया जाये तो फिर
प्रकार संकट रह ही न जाये !



# छब्बीसवां बोल

## संयम



जिसका मन एकाग्र होता है उन्हीं का संयम
यमान होता है और जिसमें संयम हैं उन्हीं के मन
एकाग्रता सार्थक होती है । अतः संयम के विषय में भ
से प्रश्न किया गया है—

### मूलपाठ

प्रश्न—संजमेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

उत्तर—संजमेणं अणण्हत्तं जणयइ।

## शब्दार्थ

प्रश्न–भगवान् ! संयम से जीव को क्या लाभ होता है?

उत्तर–संयम से अनाहतपन (अनाश्रव-आते हुए कर्मों निरोध) प्राप्त होता है।

## व्याख्यान

संयम के विषय में भगवान् ने जो उत्तर दिया है, पर विचार करने से पहले यह देखना चाहिए कि ा क्या है ?

शास्त्र में संयम के विषय में विस्तृत विवेचन किया है। उन सब का यहां विवेचन किया जाये तो बहुत क विस्तार होगा। अतएव संयम के विषय में यहां प में ही विवेचन किया जायेगा।

आजकल संयम शब्द पारिभाषिक बन गया है। मगर ार करने से मालूम होगा कि संयम का अर्थ बहुत ृत है। शास्त्र में संयम के सत्तरह भेद बतलाये गये इन भेदों में संयम के सभी अर्थों का समावेश हो जाता संयम के सत्तरह भेद दो प्रकार से बतलाये गये हैं। आस्रवों को रोकना, पांच इन्द्रियों को जीतना, चार ायों का क्षय करना और मन, वचन तथा काय के योग निरोध करना, यह सत्तरह प्रकार का संयम है।

दूसरी तरह से निम्नलिखित सत्तरह भेद होते हैं—

(१) पृथ्वीकाय संयम (२) अपकाय संयम (३) वा
संयम (४) तेजकाय संयम (५) वनस्पतिकाय संयम
द्वीन्द्रियकाय संयम (७) त्रीन्द्रियकाय संयम (८)
न्द्रियकाय संयम (९) पंचेन्द्रियकाय संयम (१०)
काय संयम (११) प्रेक्षा संयम (१२) उपेक्षा संयम (
प्रमार्जना संयम (१४) परिस्थापना संयम (१५) मनः
(१६) वचन संयम (१७) काय संयम। इस तरह दो
से संयम के सत्तरह भेद हैं। संयम का विस्तारपूर्वक
करने में सभी शास्त्र उसके अन्तर्गत हो जाते हैं।

जीवन भर के लिए पांच आस्रवों से, तीन करण
तीन योग द्वारा निवृत्ति होना संयम स्वीकार करना
। किसी भी प्राणी की हिंसा न करना, असत्य न व
मालिक की आज्ञा बिना कोई भी वस्तु ग्रहण न
संसार की समस्त स्त्रियों को माता-बहिनों के समान सम
और भगवान् की आज्ञा के अनुसार ही धर्मोपकरण
के सिवाय कोई परिग्रह न रखना, इस प्रकार पांच
से निवृत्त होना और पांच महाव्रतों का पालन करना
पाँच इन्द्रियों का दमन करना। पांच इन्द्रियों को
करने का अर्थ यह नहीं है कि आंख बन्द कर लेना या
में शब्द ही न पड़ने देना। ऐसा करना इन्द्रियों का
नहीं है। बल्कि इन्द्रियों को विषयों की ओर जाने
देना इन्द्रियनिरोध कहलाता है। प्रत्येक इन्द्रिय का उ
करते समय ज्ञानदृष्टि से विचार कर लिया जाये तो
अनर्थों से बचा जा सकता है।

जब तुम्हारे कान में कोई शब्द पड़ता है तो

ना चाहिए मेरा कान मतिज्ञान, श्रुतज्ञान वगैरह प्राप्त
का साधन है। अतएव मेरे कान में जो शब्द पड़े हैं
रा अज्ञान बढ़ाने वाले न हों जाएं, यह बात मुझे ख्याल
खनी चाहिए। जब तुम्हारे कान में कटु शब्द टकराते
ब तुम्हारा हृदय कांप उठता है। मगर उस समय ऐसा
र कर निश्चल रहना चाहिए कि यह तो मेरे धर्म की
टी है। यह कटु शब्द शिक्षा देते हैं कि समभाव धारण
से ही धर्म की रक्षा होगी। अतएव कटुक शब्दों
धर्म पर स्थिर करने में सहायक मानकर समभाव
ना चाहिए।

इसी प्रकार कोई मनुष्य तुम्हें लम्पट या ठग कहे तो
सोचना चाहिए कि मैं एकेन्द्रिय होता तो क्या मुझे यह
सुनने को मिलते? और उस अवस्था में कोई मुझे यह
कहता? कदाचित् कोई कहता भी तो मैं उन्हें समझ
न सकता। अब जब मुझे समझने योग्य इन्द्रियां प्राप्त
हैं तो इस प्रकार के शब्द सुनकर मेरा क्या कर्त्तव्य
ा है? वह मुझे लम्पट और ठग कहता है। मुझे सोचना
हिए कि क्या मुझमें ये दुर्गुण हैं? अगर मुझमें यह दुर्गुण
ो मुझे दूर कर देना चाहिए। वह बेचारा गलत नहीं
रहा है। विचार करने पर उक्त दुर्गुण अपने में दिखाई
ें तो सोचना चाहिए, हे आत्मा! क्या तू इतना कायर
क इस प्रकार के कठोर शब्दों को भी नहीं सहन कर
ता? कठोर शब्द सुनने जितनी भी सहिष्णुता तुझमें नहीं
यह कायरता तुझे शोभा नहीं देती। जो व्यक्ति अप-
द कहता है उसे भी चतुर समझ। वह भी अपशब्दों को
ाब मानता है। इस प्रकार तेरा और उसका ध्येय एक

है । इस प्रकार विचार करके अपशब्द सुनकर भी जो
रहता है उसी ने श्रोत्रेन्द्रिय पर विजय प्राप्त की है।

इसी प्रकार सुन्दरी स्त्री का रूप देखकर ज्ञान
विचार करते हैं इस स्त्री को पूर्वकृत पुण्य के उदय से
यह सुन्दर रूप मिला है । अपने सुन्दर रूप द्वारा यह
मुझे शिक्षा दे रही है कि अगर तू पुण्य का संचय
तो सुन्दरता प्रदान करने वाले पुद्गल तेरे दास बन जा

किसी सुन्दर महल को देखकर भी यह सोचना चा
कि यह महल पुण्य के प्रताप से ही बना है । मेरे
यही उचित है कि मैं इस महल की ओर दृष्टि ही न डा
फिर भी उस पर अगर मेरी नजर जा ही पड़ती है तो
मानना चाहिए कि यह महल किसी के मस्तिष्क की
उपज है । मस्तिक से यह महल बना है, लेकिन
मस्तिष्क ही बिगड़ जाये तो कितनी बड़ी खराबी होगी
तो फिर सुन्दर महल देखकर मैं अपना दिमाग क्यों बिगाड़,
अगर मैंने अपना मन और मस्तिष्क स्वच्छ रखकर
का पालन किया तो मेरे लिए देवों के महल भी तुच्छ
जाएंगे ।

महाभारत में व्यास की झौंपड़ी और युधिष्ठिर
महल की तुलना की गई है और युधिष्ठर के महल
व्यास की झौंपड़ी अधिक अच्छी बतलाई गई है । इस
कारण यह है कि जहां निवास करके आत्मा अपना कल्या
साधन कर सके वही स्थान ऊचा है और जहां रहते
आत्मा का अकल्याण हो वह स्थान नीचा है । जहां
से भावना उन्नत रहे वह स्थान ऊंचा है और जहां रहते

ा नीची हो जाये वह स्थान नीचा है। अगर तुम इस ार विचार करोगे तो तुम्हारा विवेक जागृत हो जायेगा।

गुरु के प्रताप से हम लोग सहज ही अनेक पापों से हुए हैं। जो श्रावक अपना श्रावकपन पालन करता है भी पहले देवलोक से नीचे नहीं जाता। मगर एक-एक के लिए झूठ बोलना कोई श्रावकपन नहीं है। क्या म से यह आशा रखूं कि तुम असत्य भाषण न करोगे? कोई यह कहता है कि झूठ बोले बिना काम नहीं ा तो उससे कहना चाहिए कि असत्य बिना काम चलता होता तो तीर्थङ्कर भगवान् ने असत्य बोलने नेषेध क्यों किया होता? क्या वे इतना भी नहीं समथे? वास्तव में यह समझ ही भ्रमपूर्ण है। इस भूल भूल मानकर असत्य का त्याग करो और सत्य का न करो। सत्य की आराधना करने में कदाचित् कोई आ पड़े तो उन्हें प्रसन्नतापूर्वक सहो मगर सत्य पर रहो। क्या हरिश्चन्द्र ने सत्य का पालन करने में हुवे कष्ट सहने में आनन्द नहीं माना था? फिर आज का पालन करने में आये हुए कष्टों से क्यों घबराते? आज लोग व्यवहार साधने में ही लगे रहते हैं और झ बैठे हैं कि असत्य के बिना हमारा व्यवहार चल ही सकता। मगर यह मानना गम्भीर भूल है। दरअसल सत्य के आचरण से व्यवहार सरल बनता है। असत्य आचरण से व्यवहार में वक्रता आ जाती है। भगवान् ात्य का महत्त्व बतलाते हुए यहां तक कहा है कि 'तं ां खु भगवं'। अर्थात् सत्य ही भगवान् है। ऐसी दया सत्य की उपेक्षा करना कहां तक उचित है? सत्य

अटल विश्वास रखने से तुम्हारा कोई भी कार्य नहीं सकता और न कोई किसी प्रकार की हानि पहुंचा सक

कहने का आशय यह है कि इन्द्रियों को और को वश में करने के साथ व्यवहार की रक्षा भी चाहिए। निश्चय का ही आश्रय करके व्यवहार को देना उचित नहीं है। केवली भगवान् भी इसलिए प सहन करते हैं कि हमें देखकर दूसरे लोग भी परिषह की सहिष्णुता सीखें। इस प्रकार केवली को भी 'व्य की रक्षा करना चाहिए' ऐसा प्रकट करते हैं। अतएव निश्चय को ही पकड़ कर नहीं बैठा रहना चाहिए।

इन्द्रियों और मन को वश में करने के साथ कषायों को भी जीतना चाहिए और मन, वचन तथा के योग को भी रोकना चाहिए। यह सत्तरह प्रकार संयम है।

इस तरह सत्तरह तरह के संयम का पालन करने का मन एकाग्र हो जाता है। जिसका मन एकाग्र रहता वह इस प्रकार के उत्कृष्ट संयम का पालन नहीं सकता। शास्त्र में कहा है—

अच्छंदा जे न भुंजन्ति से चाइत्ति वुच्चइ।

—दशवैकालिक

अर्थात्—जो मनुष्य पदार्थ न मिलने के कारण उपभोग नहीं कर सकता, फिर भी जिसका मन उन की ओर दौड़ता है, उसे उन पदार्थों का त्यागी नहीं सकते वह भोगी ही कहा जाएगा, इसके विपरीत जो

र्थ मौजूद रहने पर भी उसकी ओर अपना मन नहीं
ं देता वह उन पदार्थों का भोगी नहीं वरन् त्यागी ही
हलाता है ।

तुम इस बात का विचार करो कि हमारे अन्दर संयम
ा नहीं ? अगर है तो उसका ठीक तरह पालन करते हो
नहीं ? आज बाहर की फैशन से, बाहर के भपके से
दूसरों की नकल करने से तुम्हारे संयम की कितनी
न हो रही है, इसका विचार करके फैशन से बचो और
मय जीवन बनाओ तो तुम्हारा और दूसरों का कल्याण
ा ।

संयम के फल के विषय में भगवान् ने कहा है—
म से जीव में अनाहतपन आता है । साधारणतया संयम
फल आस्रवरहित होना माना जाता है पर यह साक्षात्
नहीं है । संयम के साक्षात् अर्थ के विषय में टीकाकार
ते हैं संयम से जीव ऐसा फल प्राप्त करता है, जिसमें
की विद्यमानता ही नहीं रहती । संयम से आश्रव रहित
स्था प्राप्त होती है और यह अवस्था प्राप्त होने के बाद
व निष्कर्म दशा प्राप्त कर लेता है । सूत्रसिद्धान्त बीज
में ही कोई बात कहते हैं अतः उसका विस्तार करके
ार करना आवश्यक है ।

संयम का फल निष्कर्म अवस्था प्राप्त करना कहा
ा है । इस पर प्रश्न उपस्थित होता है कि निष्कर्म अवस्था
तप द्वारा प्राप्त होती है । अगर संयम से ही कर्मरहित
स्था प्राप्त होती हो तो तप के विषय में जुदा प्रश्न क्यों
या गया है ? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि वर्णन करने

में एक वस्तु ही एक बार आती है। तप और संयम स
प्रश्न अलग-अलग हैं, परन्तु दोनों का अर्थ तो एक ही
चारित्र का अर्थ करते हुए बतलाया गया है कि
अर्थ 'कर्मसंचय' होता है और 'रित्र' का अर्थ रिक्त
है। अर्थात् कर्मसंचय को रिक्त (खाली) करना
चारित्र कहो या संयम कहो एक ही बात है। अतः च
का फल ही संयम का फल है। चारित्र का फल कर्म
अवस्था प्राप्त करना है और संयम का भी यही फल

कोई कर्म पुराना होता है और कोई अनागत
आने वाला-होता है। कोई ऋण पुराना होता है और
आगे किया जाने वाला होता है। पुराने कर्मों की तो
होती है मगर नवीन कर्म असीम होते हैं। इस क
एक उद्देश्य है जो लोग कहते हैं कि संयम का फल
अकर्म अवस्था प्राप्त करना है तो तप का फल अलग
बतलाया गया है? यदि तप और संयम का फल एक
तो दोनों का अलग-अलग, प्रश्न रूप में वर्णन क्यों
गया है? अगर दोनों का वर्णन अलग-अलग है तो
और संयम में क्या अन्तर है? इन प्रश्नों का, मेरी
से, यह उत्तर दिया जा सकता है कि संयम आगे आ
कर्मों को रोकता है और तप आगत अर्थात् संचित
को नष्ट करता है। संचित कर्मों की तो सीमा होती
अनागत कर्मों की सीमा नहीं होती है। संयम नवी
नहीं बन्धने देता और पुराने कर्मों का नाश करता है।
असीम कर्मों को रोकता है, अतएव संयम का कार्य
है। इसी आधार पर यह कहा जा सकता है कि
निष्कर्म अवस्था प्राप्त होती है। जो महान् कार्य

ी का पद ऊंचा माना जाता है।

इस कथन से यह विचारणीय हो जाता है कि जो ूतकाल का ख्याल नहीं करता और भविष्य का ध्यान नहीं खता, सिर्फ वर्त्तमान के सुख में ही डूबा रहता है वह क्कर में पड़ जाता है। अतएव प्रत्येक व्यक्ति का यह र्तव्य है कि वह भूतकाल को नजर के सामने रखकर पने भविष्य का सुधार करे। इतिहास पर दृष्टिपात करनें ज्ञात होता है कि पहले जो लोग युद्ध में लड़ने के लिए ाते थे और अपनें प्राणों की भी बलि चढ़ा देते थे, क्या न्हें प्राण प्यारे नहीं थे ? प्राण तो उन्हें भी प्यारे थे मगर विष्य की प्रजा परतन्त्र न बने और कायर न हो जाये सी दृष्टि से वे राजपाट छोड़कर युद्ध करनें जाते थे और पनें प्राणों को तुच्छ समझते थे।

इस व्यवहारिक उदाहरण को सामनें रखकर संयम विषय में विचार करो। जैसे योद्धागण अपनें राजपाट ौर प्राणों की ममता त्याग कर लड़ने के लिए जाते थे ौर भविष्य की प्रजा के सामनें पराधीनता सहन न करनें ा आदर्श उपस्थित करते थे, उसी प्रकार प्राचीनकाल के ो लोग राजपाट त्याग कर संयम स्वीकार करते थे, वे ी आत्मकल्याण साधनें के साथ, इस आदर्श द्वारा जगत ा कल्याण करते थे। उनकी संतान सोचती थी—हमारे ूर्वजों ने तृष्णा जीती थी तो हम क्यों तृष्णा में ही फंसे हें ? प्राचीनकाल के राजा या तो संयम पालन करते-करते ृत्यु से भेंटते थे या युद्ध करते-करते। वे घर में छटपटाते ुए नहीं मरते थे। आजकल के लोग तो घर में पड़े-पड़े ाय-हाय करते हुए मरण के शिकार बनते हैं ऐसे कायर

लोग अपना अकल्याण तो करते ही है, साथ ही दूस
भी अकल्याण करते हैं। इसीलिए शास्त्रकार उपदेश दे
हे आत्मा ! तूं भूत-भविष्य का विचार करने संयम
स्वीकार कर। संयम आते हुए कर्मों को रोकता है
निष्कर्म अवस्था प्राप्त करता है।

कोई कह सकता है कि क्या हमें संयम स्वीक
लेना चाहिए ? इसका उत्तर यह है कि अगर पूर्ण
स्वीकार कर सको तो अच्छा ही है, अन्यथा संसार
जो मानते है उसे ही कम करो ! इतना करोगे तो भ
है। आज लोग साधन को ही साध्य मानने की भूल
रहे हैं। उदाहरणार्थ-धन व्यावहारिक कार्य का एक
है। धन के द्वारा व्यवहारोपयोगी वस्तुएं प्राप्त की
सकती हैं। मगर हुआ यह कि लोगों ने इस साधन
साध्य समझ लिया है और वह धनोपार्जन करने
अपना सारा जीवन व्यतीत कर देते हैं। जरा विचा
करो कि धन तुम्हारे लिए है या तुम धन के लिए
कहने को तो झट कह दोगे कि हम धन के लिए नहीं
धन हमारे लिए है। मगर कथनी के अनुकूल करनी
नहीं ? सबसे पहले यही सोचो कि तुम कौन हो ?
विचार कर फिर यह भी विचार करो कि धन किसके
है ? तुम रक्त, हाड या मांस नहीं हो। यह सब वस्तु
शरीर के साथ ही भस्म होने वाली हैं। अतः धन हाड
के लिए नहीं वरन् आत्मा के लिए है। यह बात भली
समझकर आत्मा को धन का गुलाम मत बनाओ। यह
समझ लेने वाला धन का गुलाम नहीं बनेगा, अपितु
का स्वामी बनेगा। वह धन को साध्य नहीं, साधन

धनोपार्जन में ही अपना जीवन समाप्त नहीं कर देगा। जीवन को सफल बनाने का प्रयत्न भी करेगा।

अगर आप यह मानते हैं कि धन आपके लिए है, धन के लिए नहीं हैं तो मैं पूछता हूं कि आप धन के पाप तो नहीं करते? असत्य भाषण, विश्वासघात और पुत्र आदि के बीच क्लेश किसके लिए होता है धन लए ही सब होता है। धन से संसार क्लेश-कलह इस बात का प्रमाण है कि लोगों ने धन को साधन ने के बदले साध्य समझ लिया है। लोगों की इस भूल ारण ही संसार में दुःख व्याप रहा है। धन को साध्य ने के बदले साधन माना जाये और लोकहित में उसका यय किया जाये तो कहा जा सकता है कि धन का सदु- ा हुआ है। इसके बदले आप साधन-सम्पन्न होने पर यदि किसी वस्त्रविहीन को ठण्ड से ठिठुरता देखकर भी भूख-प्यास से कष्ट पाते देखकर भी उसकी सहायता करते तो इससे आपकी कृपणता ही प्रकट होती है। का सदुपयोग करने में हृदय की उदारता होना आवश्- है। हृदय की उदारता के अभाव में धन का सद्व्यय हो सकता। धन तो व्यवहार का साधन मात्र है। साध्य नहीं है यह बात सब को सर्वदा स्मरण रखनी हए। धन के प्रति जो मोह है उसका त्याग करने में ही ाण है 'वित्तेण ताणं न लभे पमत्ते' अर्थात् धन प्रमादी ा की रक्षा नहीं कर सकता। शास्त्र के इस कथन को भांति समझ लेने वाला धन को कदापि साध्य नहीं झेगा। वह धन के प्रति ममत्व का भाव भी नहीं रखेगा। के प्रति इस प्रकार निर्मल बनने वाला भाग्यवान् पुरुष

ही संयम के मार्ग पर अग्रसर हो सकता है।

धन की भांति शरीर को भी साधन ही सम
चाहिए। शरीर को आप अपना मानते हैं मगर क्या
के लिए यह आपका है? अगर नहीं तो फिर यह अ
कैसे हुआ? श्रीभगवतीसूत्र में कहा है—कर्मों का ब
अकेले आत्मा से होता है और न अकेले शरीर से ही
है। अगर अकेले शरीर से कर्म बन्ध होता तो उसका
आत्मा क्यों भोगता? अगर अकेले आत्मा से बन्ध होत
शरीर को फल क्यों भोगना पड़ता? आत्मा और
एक दृष्टि से भिन्न-भिन्न हैं और दूसरी दृष्टि से अभि
हैं। अतएव कर्म दोनों के द्वारा कृत हैं। ऐसी स्थि
शरीर को साधन समझ कर उसके द्वारा आत्मा का क
करना चाहिए। जो शरीर को साधन समझेगा वही
स्वीकार कर उसका फल प्राप्त कर सकेगा। जिस व
प्रति ममता का त्याग कर दिया जाता है, उस वस्तु
संयम करना कहलाता है। अतः बाह्य वस्तुओं के
जितने परिणाम में ममता त्यागोगे, उतने ही परिणाम
आत्मा का कल्याण साध सकोगे।

भगवान् ने संयम का फल निष्कर्म अवस्था की प्र
बतलाया है। कर्मरहित अवस्था प्राप्त करना अपने ही
में है। संयम किसी भी प्रकार दुःखप्रद नहीं वरन् आन
प्रद है और परलोक में भी आनन्ददायक है।



# सत्ताईसवां बोल

## तप

---

चारित्र अर्थात् संयम के विषय में विवेचन किया जा
। संयम से अनागत कर्मों का निरोध होता है—आगे
वाले कर्म रुकते हैं मगर जो कर्म आ चुके हैं, उनका
करने के लिए क्या करना चाहिए ? इस प्रश्न के उत्तर
ास्त्र कहता है पूर्व कर्मों को नष्ट करने का साधन
है ।

लोगों को भावी रोग की इतनी चिन्ता नहीं होती,
ी वर्तमान रोग की होती है । भावी रोग तो पथ्य,
र-विहार से भी अटक सकता है परन्तु वर्तमान रोग
निवारण करने के लिए औषध का सेवन करना पड़ता
कर्मरूप भावी रोग को रोकनें के लिए संयम की आव-
ता है और वर्तमान कर्म-रोग को अटकावे के लिए तप
कर्मरूपी भावी रोग के निवारण के लिए संयम पथ्य
मान है । जो रोगी पथ्य का ध्यान नहीं रखता और
रोग का उपाय नहीं करता उसका उपचार डॉक्टर
कर सकता । कल्पना कीजिए—डॉक्टर रोगी को अमुक
न खाने के लिए कहता है, मगर प्रत्युत्तर में रोगी
ा है कि उसे खाये बिना मेरा चल ही नहीं सकता ।
बतलाइए, ऐसे रोगी का उपचार डॉक्टर क्या खाक
ा ?

इस प्रकार कर्मरूपी रोग को मिटानें के लिए जो
संयमरूपी पथ्य द्वारा, आते हुए कर्मों को नहीं रोकता

बल्कि आस्रव में ही पड़ा रहना चाहता है, उस के लिए वर्तमान कर्मों को नष्ट करने की दवा बतलाना ही है। हां, जो भद्र पुरुष संयमरूपी पथ्य का पालन करता है और इस प्रकार आते कर्मों को अटकाता है; उसके लिए शास्त्रकारों ने संचित कर्मों को नष्ट करने की तपस्या बतलाई है।

संयम स्वीकार करने वालों को संचित कर्मों को नष्ट करने के लिये तप करना आवश्यक है। अतएव अब तप के विषय में प्रश्न किया गया है—

## मूलपाठ

प्रश्न—तवेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

उत्तर—तवेणं जीवे ! वोदाणं।

## शब्दार्थ

प्रश्न—भगवान् ! तप करने से जीव को क्या लाभ होता है ?

उत्तर—तप करने से व्यवदान अर्थात् पूर्व कर्मों का क्षय होता है।

## व्याख्यान

तप के फल के विषय में विचार करने से पहले तप क्या है, इस बात का विचार करना आवश्यक है। तप शब्द 'तप् संतापने' धातु से बना है। जो तपाता है उसे तप कहते हैं। यह तप शब्द का व्युत्पत्ति अर्थ है। भगवान

त्ति-अर्थ को जान लेने से वस्तु समझ में नहीं आ
ो। वास्तविकता समझने के लिए प्रवृत्ति निमित्त को
ामझना चाहिए। जो तपाता है वह तप है। इस अर्थ
ुसार तो अग्नि भी तप कहलाती है, क्योंकि वह भी
ी है। अतएव यहां देखना है कि तप का प्रवृत्तिनिमित्त
है? प्रवृत्तिनिमित्त के लिए शास्त्र में कहा है—कर्मों
ाय करने के लिए आत्मा को तपाना तप है। कर्मों के
के अतिरिक्त अन्य किसी भी सांसारिक कार्य के लिए
जाने वाले तप की गणना इस तप में नहीं हो सकती।
सिर्फ उसी तप से अभिप्राय है जो कर्मों को नष्ट करने
ेश्य से किया जाता है।

कर्मों को भस्म करने के लिए आत्मा को तपाना तप
ास्तविक अर्थ है, पर समुच्चय रूप से इस प्रकार कह
र भी तप का अर्थ समझ में नहीं आ सकता। इस कारण
ाकारों ने तप के छह आन्तरिक भेद और छह बाह्य
किये हैं। कुल बारह प्रकार का तप है। प्रायश्चित्त
ा, वैयावृत्य, स्वाध्याय, ध्यान और कायोत्सर्ग, यह तप
भ्यान्तर छह भेद हैं तथा अनशन, ऊनोदरी, वृत्तिसंक्षेप
रित्याग, कायक्लेश और प्रतिसंलीनता, यह छह बाह्
के भेद हैं।

आज तप के अर्थ में प्रायः अनशन ही समझा जात
ार अनशन तप ही बड़ा तप समझा जाता है। शास्त्र
ने भी तप में अनशन को महत्व का स्थान दिया है
ान तप कर्मों को नष्ट करने का भी उपाय है और
ारिक रोगों का भी उससे नाश होता है। अमेरिका के

उपवास चिकित्सकों ने उपवास द्वारा रोगियों के ऐ
रोग मिटाये हैं, जिन्हें डॉक्टरों ने असाध्य कह कर
दिया था। इससे भगवान् महावीर के धर्म की व्या
समझी जा सकती है। साम्प्रदायिक दृष्टि से भले ही
अपने को भगवान् महावीर का न माने परन्तु भगव
सिद्धान्त की दृष्टि से समस्त संसार ही भगवान् म
का है और सारा संसार उन्हें मानता है। अनशन त
लाभप्रद कौन नहीं मानता ? सभी लोग और सभी
अनशन को लाभप्रद समझते हैं। अनशन तप से आध्या
लाभ भी होता है और शारीरिक लाभ भी होता है।

अनशन के पश्चात् ऊनोदरी तप है। जो लोग
दरी तप का सेवन करते हैं उन्हें अनशन तप
की प्रायः आवश्यकता ही नहीं रह जाती। ऊनोद
अर्थ है—उदर में जितनी जगह हो उससे कम खाना
प्रकार ऊनोदरी तप का अनुष्ठान करने से आध्यात्मि
भी होता है और शारीरिक लाभ भी होता है। मग
तो पेट को मानो 'डिनर बोक्स' समझ बैठे हैं ! वे
से अधिक ठूंस-ठूंस कर पेट भरते हैं जैसे 'लेटर बो
डालने के लिए सदैव खुला रहता है। उसी प्रकार
लोगों का मुंह पेट में भोजन ठूंसने के लिए खुला रह
उन्हें यह विचार ही नहीं आता कि परिमाण से
भोजन करने से भोजन सामग्री तो बिगड़ती ही है,
शरीर भी बिगड़ता है। अधिक भोजन करने के लि
तरह-तरह की तरकारियां, अचार, चटनी, मुरब्बा
बनाते हैं। पहले के लोग चौदह नियमों का चिन्तन
करते थे और इसीलिए द्रव्यों की मर्यादा करते थे कि

ण से अधिक न खाया जाये। अधिक न खाने से अर्थात्
म खाने से ऊनोदरी तप भी हो जाता है और शरीर भी
स्थ रहता है।

तीसरा तप वृत्तिसंक्षेप है, यह तप प्रधानतः साधुओं
लिए है, मगर श्रावक यह न सोचें कि यह हमारे लिए
हीं है। साधुओं की वृत्ति भिक्षा है, श्रावकों की वृत्ति
क्षा नहीं है। जो श्रावक पडिमाधारी या संसार त्यागी
हीं है वह भिक्षा नहीं मांग सकता। इसी प्रकार साधुओं
लिए भी कहा गया है कि अगर तुम भलीभांति संयम
ा पालन कर सकते हो तो तुम्हारी भिक्षावृत्ति है, अन्यथा
रुषघ्नी भिक्षा है। जिससे संयम का पालन नहीं होता
ह याचना भी नहीं कर सकता।

प्रत्येक मनुष्य को अपनी प्रतिज्ञा पर दृढ़ रहना चाहिए
पनी प्रतिज्ञा पर दृढ़ रहने वाले को संकट का सामना
हीं करना पड़ता। दृढ़प्रतिज्ञ पुरुष को अनायास ही कहीं
कहीं से सहायता मिल जाती है।

नैपोलियन बोनापार्ट के विषय में सुना जाता है कि
सकी माता ने उससे कहा—अमुक कार्य के लिए मुझे
तने धन की आवश्यकता है। नैपोलियन अपनी माता का
हुत आदर करता था मगर उसके पास माता को संतुष्ट
रने योग्य धन नहीं था। उसने सोचा–माता की आज्ञा
ालन करने की प्रतिज्ञा मैं कर चुका हूं और इतना धन मेरे
ास नहीं है! ऐसी स्थिति में प्राण त्याग देना ही श्रेयस्कर
। इस प्रकार संकल्प करके वह मरने के लिए रवाना
आ। रास्ते में उसे एक अपरिचित मनुष्य मिला। उसने

नैपोलियन को एक थैली देकर कहा—'जरा इस थैली पकड़े रहिए, मैं पेशाव करके अभी आता हूं।' नैपोलियन ने सोचा—'चलो, मरना तो है ही। मरने से पहले भी कुछ काम कर दूं।' यों सोचकर नैपोलियन ने थैली अपने हाथ में ले ली। वह थैली लिए उस आदमी की प्रतीक्षा करता रहा, मगर थैली वाला न जाने कहां गायब हो गया। वह वापिस लौट कर नहीं आया। नैपोलियन ने थैली की ओर देखा तो उसमें उतना ही धन था जितना उसकी माता ने उससे मांगा था।

सब इस बात पर विचार कीजिए कि नैपोलियन को वह धन कहां से मिला? विचार करने से यही विदित होता है कि प्रतिज्ञा के प्रताप से ही वह धन नैपोलियन को प्राप्त हो सका।

ऐसी ही बात उदयपुर के महाराणा के विषय में सुनी जाती है। राणा जंगल में रहते थे। उस समय बादशाह फकीर बन कर राणा के अतिथिसत्कार-प्रेम की परीक्षा लेने आया। उसने राणा के पास पहुंचकर कहा—'मुझे चांदी की थाली में, मेवा की खिचड़ी खाने के लिए दीजिए।' राणा की प्रतिज्ञा थी कि वह अपने पास आये अतिथि को निराश होकर नहीं जाने देता था। मगर जिस समय बादशाह पहुंचा उस समय राणा के पास मुट्ठी भर अन्न का भी ठिकाना नहीं था। ऐसी स्थिति में वह चांदी के थाल में मेवा की खिचड़ी कहां से खिलाते? राणा ने बादशाह को पहचान लिया। मगर राणा ने यह विचार किया, 'यह फकीर बन कर आया है और मेरा मेहमान बना है। इसका सत्

ना मेरा फर्ज है । लेकिन सत्कार किस प्रकार किया
? आज मेरी प्रतिज्ञा भंग होने जा रही है । प्रतिज्ञा
होने की अपेक्षा तो मर जाना कहीं बेहतर है ।'

इस प्रकार सोच-विचार कर राणा ने फकीर से कहा—
इए, बैठिये ।' फकीर को बिठला कर आप पीछे के मार्ग
मर जाने के लिए जंगल की ओर चल दिया । रास्ते में
गा को एक मनुष्य मिला वह बैल पर माल लादे जा
था । उसने कहा—'भाई, मुझे शौच जाना है । थोड़ी
इस बैल को पकड़ रखो न ? मैं अभी लौट आता हूं ।'
णा ने सोचा—मरना तो है ही, इससे पहले इसका काम
र दिया जाये तो अच्छा ही है । इस प्रकार विचार कर
णा ने बैल को पकड़ लिया । वह मनुष्य बैल को पकड़ा
र चला गया और ऐसा गया कि बहुत देर तक भी वापिस
हीं लौटा । राणा खड़े-खड़े निराश हो गये सोचा देखूं
स पर क्या माल लदा हुवा है ? राणा ने देखा तो उन्हें
स्मय हुआ । उस पर चाँदी की थालियां और मेवा लदा
। राणा ने वह सब सामान लाकर फकीर का अतिथि-
त्कार किया ।

तात्पर्य यह है कि जो दृढ़प्रतिज्ञ होता है उसे किसी
किसी प्रकार से अनायास सहायता मिल जाती है । साधुओं
भी अपनी संयम पालने की प्रतिज्ञा पर दृढ़ रहना
ाहिए । संयम पालन के साथ ही भिक्षावृत्ति स्वीकार
रना उचित है ।

श्रावकों को भी वृत्तिसंक्षेप तप का पालन करना चाहिए।
न्हें अपनी वृत्ति में अधर्म न पैठने देने का सतत ध्यान

रखना चाहिए और प्रतिज्ञा पर दृढ़ रहना चाहिए। ऐसा करने से कार्य भी सफल होगा और संकटों से भी बचाव होगा। इसी प्रकार अन्य तपों का स्वरूप शास्त्र के अनुसार समझकर यथाशक्ति उनका अनुष्ठान करना चाहिए।

यह पहले ही कहा जा चुका है कि तपों में अनशन तप प्रधान है चाहे अनशन तप हो चाहे ऊनोदरी हो, वह कर्मों को नष्ट करने के लिए ही होना चाहिए। आजकल अनशन रोग नष्ट करने का भी एक साधन माना जाता है। इस प्रकार अनशन भले ही व्यावहारिक तप कहलाएगा पर ऐसे अनशन की गणना तप में नहीं हो सकती। वही अनशन तप में गिना जा सकता है जो कर्म नष्ट करने के उद्देश्य से किया गया हो।

पहले बतलाया गया था कि ऊनोदरी तप किया जावे तो अनशन करने की आवश्यकता ही न रहे। इसका अर्थ यह नहीं कि ऊनोदरी करने वाले को अनशन तप करना ही नहीं चाहिए। यह बात व्यावहारिक दृष्टि से कही गई थी कि रोग नष्ट करने के लिए जो ऊनोदरी करता है उसे अनशन करने की आवश्यकता नहीं रहती। कर्मों को नष्ट करने के उद्देश्य से तो ऊनोदरी तप करने वाला अगर अनशन तप करता है तो और भी अच्छी बात है।

जिस तप से मन, वचन और काय की शुद्धि होती है, वही तप श्रेष्ठ है। मन, वचन और काय की शुद्धि करने वाला तप ही वास्तविक तप है। कितनेक तपस्वी अधिक क्रोधी होते हैं। मगर जो प्रचंड क्रोध करता है कहा जा सकता है कि उसमें अभी तक तप नहीं है। तप

में क्रोध को स्थान नहीं हो सकता । जिस तप में क्रोध को स्थान नहीं है, वही तप वास्तविक है ।

जैनशास्त्र अनशन तप को महत्वपूर्ण स्थान देता है । महाभारत में भी अनशन तप की श्रेष्ठता स्वीकार की गई है । कहा है—

तपो न अनशनात् परम् ।

अर्थात्—अनशन से श्रेष्ठ और कोई तप नहीं है ।

तप आत्मा को सब पापों से अलग रखता है । जो तप करता है वह अहिंसा का भी पालन करता है, सत्य का भी पालन करता है, अदत्तादानत्याग का भी पालन करता है और वही ब्रह्मचर्य आदि का भी पालन करता है । ब्रह्मचर्य पालने के लिए मानसिक वृत्तियों को वश करने की आवश्यकता है; मन की वृत्तियां अन्य उपायों से कदाचित् वश में न भी हों परन्तु अनशन तप से अवश्य वश में हो जाती हैं । गीता में कहा है—

विषया विनिवर्त्तन्ते निराहारस्य देहिनः ।
रसवर्ज्यं रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्त्तते ॥

अर्थात्—अनशन करने से विषय की वासना ही नष्ट हो जाती है और वासना के नष्ट हो जाने पर अब्रह्मचर्य या अन्यपापों की भावना ही किस प्रकार टिकी रह सकती है ।

तप करने वाले की वाणी पवित्र और प्रिय होती है । और जो प्रिय, पथ्य और सत्य बोलता है उसी का तप वास्तव में तप है । असत्य या कटुक वाणी कहने का तपस्वी

को अधिकार नहीं है। तपस्वी सत्य और प्रिय वाणी ही बोल सकता है। तपस्वी को भूल कर भी ऐसे वचनों का प्रयोग नहीं करना चाहिए जिससे दूसरों को दुःख या भय उत्पन्न हो। तपस्वी तो भयभीत को भी अपनी अमृतमयी वाणी द्वारा निर्भय बना देता है। जब संयति राजा भयभीत हो गया था तब गर्दभालि मुनि ने उसे आश्वासन देते हुए कहा था-'पृथ्वीपति ! तू निर्भय हो। भय मत कर।' वह मुनि तपोधन थे, ऐसा शास्त्र का उल्लेख है। तपोधन दूसरों को निर्भय बनाता है और अपनी वाणी द्वारा किसी को भी भय नहीं पहुंचाता।

भयभीत व्यक्ति को निर्भय बनाते समय तपोधन मुनि भयभीत व्यक्ति के अपराधों की ओर नहीं देखते। उनका दृष्टिकोण भयभीत को निर्भय बनाना ही होता है। जो पुरुष तपस्वी को गालियां देता है या मारपीट करता है, उसे भी तपस्वी कटुक वचन कहकर भयभीत नहीं करता, प्रत्युत उसे अभयदान देकर निर्भय बनाता है। तपस्वी दूसरों द्वारा दिये हुए कष्टों को प्रसन्नतापूर्वक सहन कर लेता है मगर सामर्थ्य होने पर भी दूसरों को भयभीत नहीं करता यही तपस्वी की बड़ी विशेषता है। गजसुकुमार मुनि में क्या शक्ति नहीं थी ? फिर भी उन्होंने मस्तक पर धधकते हुए अंगार रखने वाले सोमल ब्राह्मण को वचन से भी भयभीत नहीं किया ! बल्कि उसे परम सहायक समझकर अभयदान दिया। इतना ही नहीं, गजसुकुमार के गुरु भगवान् नेमिनाथ ने श्रीकृष्ण से भी यही कहा था कि- हे कृष्ण ! उस पुरुष पर क्रोध मत करो। उसने तो राजकुमार मुनि को सहायता दी है। यद्यपि सोमल ब्राह्मण ने उनके शिष्य के माथे

पर दहकते हुए अंगारे रखे थे, फिर भी भगवान् ने उस पर क्रोध नहीं किया और श्रीकृष्ण को भी क्रोध करने से रोका इस प्रकार तपस्वी किसी को भयभीत नहीं करते और जो भयभीत नहीं होता है, उन्हें अपनी अमृतवाणी द्वारा आश्वासन देकर निर्भय बनाते हैं।

कहने का आशय यह है कि तपस्वी की वाणी में शुद्धि और पवित्रता होनी चाहिए। इतना ही नहीं, वरन् उनके मन में भी शुद्धि और पवित्रता होना आवश्यक है। ऐसा नहीं होना चाहिए कि प्रकट में वाणी द्वारा कुछ और कहा जाये तथा मन में दुर्भावना रखी जाये। जो तपस्वी अपने मन और वचन में एकता नहीं रखता उसका तप प्रशस्त नहीं है। सच्चा तप तो वही है जिसके द्वारा मन शरद्-ऋतु के चन्द्रमा के समान निर्मल बन जाता है। मन में जब रजोगुण या तमोगुण होता है तब मन निर्मल नहीं रह सकता। जिसका मन रजोगुण या तमोगुण से अतीत हो जाये अथवा त्रिगुणातीत होकर निर्मल हो जाता है तभी तपस्वी का मन फलता है अर्थात् तप का फल व्यवदान प्राप्त होता है। जैसे चन्द्रमा शीतलता प्रदान करता है और अपने इस कार्य में वह राजा-रंक का भेद नहीं रखता, अपना सौम्य प्रकाश सभी को समान रूप से प्रदान करता है उसी प्रकार जो महात्मा मन में किसी के प्रति, किसी भी प्रकार का भेद नहीं रखता-सभी को शक्ति पहुंचाता है वही कर्मों का नाश करके मुक्त हो सकता है। इस विषय में गीता में कहा है-

मन प्रसादः सौम्यत्वं मौनमात्मविनिग्रहम्।
भावसंशुद्धिरित्येतत्तपो मानसमुच्यते॥

तप मानसिक वाचिक और कायिक के भेद से तीन

प्रकार का है। तीनों प्रकार से तप करने वाले का ही तप परिपूर्ण कहलाता है। पूर्ण तपस्वी का मन प्रसन्न और शांत रहता है।

किसी धन के अभिलाषी को अनायास ही धन मिल जाये तो वह कितना प्रसन्न होता है ? धन के अभिलाषी पुरुषों के लिए जो धन आनन्ददायक है वही धन साधुओं के लिए हानिकारक है। चोर का भय प्रायः धनिकों को होता है। राजा धनिकों को ही अधिक सताता है पर तपस्वियों को किसी का भय नहीं होता। इस प्रकार धन कोई उत्तम वस्तु नहीं है, फिर भी गृहस्थों को धन रखना ही पड़ता है, क्योंकि धन के बिना संसार-व्यवहार नहीं चलता। जैसे संसार-व्यवहार के लिए धन का होना आवश्यक समझा जाता है, उसी प्रकार साधुओं के लिए तप का होना अत्यन्त आवश्यक है। गृहस्थों का धन रुपया-पैसा है और साधुओं का धन तप है। साधुओं के लिए शास्त्र में कहा है-अणगारे तवोधणे।' अर्थात् साधु तपोधनी है। जो मुनि तपोधनी होता है उसका मन गंगा के जल के समान निर्मल होता है। गंगाजल में लोग गंदगी डालते हैं तो गंगा उस गंदगी को भी साफ कर देती है। इसी प्रकार तपोधनी मुनि गंदे मनुष्यों को बन्दे अर्थात् परमात्मा के भक्त बना देते हैं। तपोधनी का प्रशस्त मुख देखकर वैरी भी अपना वैर भूल जाता है। तपोधनी का मुख शांत, मन प्रसन्न और वचन मधुर होता है। तपस्वी की मुखमुद्रा पर शांति और सौम्यता का भाव टपकता रहता है। यह सौम्यभाव देखने मात्र से तपस्वी का तपस्तेज प्रतीत हो जाता है। तपस्वियों की प्रशांत मुख-मुद्रा से ही विदित हो जाता है कि इन महात्मा की तप

श्चरण आदि गुणसम्पत्ति कितनी है ! तपस्वियों की तपः समृद्धि किस प्रकार ख्याल में आ जाती है इस बात का वर्णन श्री उतराध्ययनसूत्र के बीसवें अध्ययन में किया गया है। अनाथी मुनि को देख राजा श्रेणिक कहने लगा—अहो ! इन मुनि में कैसी क्षमा है । कैसा इन्द्रियनिग्रह है ! मुनि कितने सौम्य हैं ! इनका कैसा तपस्तेज है ।

राजा ने अनाथी मुनि की क्षमा या तप साक्षात् नहीं देखा था । फिर भी उनकी मुखमुद्रा पर से ही अनुमान कर लिया था कि यह मुनि क्षमासागर और तपस्वी हैं। तपस्वी का मुख सदैव सौम्य रहता है ।

तपस्वी महात्मा या तो स्वाध्याय में या परमात्मा के ध्यान में लीन रहते हैं अथवा मौन का सेवन करते हैं। वे अधिक नहीं बोलते और जब बोलते हैं तो तप के लिए ही बोलते हैं अर्थात् दूसरों को निर्भय बनाने के लिए ही बोलते हैं । गर्दभालि मुनि ध्यान-मौन में थे, परन्तु संयति राजा को भयभीत देखकर उसे निर्भय बनाने के लिए ही वह बोले थे । इस प्रकार तपस्वी मन की गति को आत्मा का निग्रह करने की ओर झुकता है। वे अन्य कर्मों में मन का उपयोग नहीं करते । तपस्वियों के भाव उज्ज्वल होते हैं मलीन नहीं । तात्पर्य यह है कि जिस तप द्वारा मानसिक शुद्धि हो वही सच्चा तप है । कर्म की निर्जरा करने के लिए अर्थात् व्यवदान फल प्राप्त करने के लिए जीवन में तप को स्थान दो तो कल्याण होगा ।

साधुओं के लिए शास्त्र में कहा है—

संजमेणं तवसा अप्पाणं भावेमाणा विहरइ ।

अर्थात्—जो तप-संयम द्वारा आत्मा को प्रभावित करता हुआ विचरता है वही वास्तव में साधु है। ऐसा तपस्वी और संयमी साधु अपना और पर का कल्याण साधन कर सकता है।

पहले बतलाया जा चुका है कि जैनशास्त्र क्रियात्मक धर्म की प्ररूपणा करता है। इस प्रश्न से भी यह बात सिद्ध होती है। अतएव जो साधु-साध्वी, श्रावक श्राविका अपने को भगवान् के शासन का अनुयायी मानता हो, उसे तप और संयम की आराधना करनी चाहिए। तप और संयम से ही आत्मा का कल्याण होता है। अतः मन, वचन और काय से तप एवं संयम को अपने जीवन में प्रत्येक को स्थान देना चाहिए। ऐसा किये बिना आत्म-कल्याण नहीं होता।

कितनेक लोग दूसरे को कष्ट देने के लिए या अपना कोई स्वार्थ साधने के लिए भी तप करते हैं, मगर ऐसा तप इस तप में नहीं गिना जा सकता। यहां जिस तप का वर्णन किया गया है, वह कर्मों का क्षय करने के लिए ही है। वास्तव में सच्चा तप वही है जो दूसरों को कष्ट देने के लिए न किया गया हो, सिर्फ कर्मों की निर्जरा के उद्देश्य से किया गया हो।



